तुलसी की तरह सेनापति का भक्त हृदय भी परम मंगलों के उद्गमस्थल भगवान राम के नाम को अमोघ एवं अनन्त शक्ति से पूर्णतः परिचित था। उनको दृष्टि में राम का नाम अमृत के समान है। शिव, हनुमान, विभीषण वाल्मीकि, ब्रह्मा, सनकादि इसी नाम का आश्रय ग्रहण कर इसी का यशोगान करते हुए इसी के प्रभाव से तरह-तरह की समृद्धियों पर पूर्णाधिपत्य करके अमर बन गये हैं। यह नाम भुक्ति एवं मुक्ति दोनों का ही दाता है। यथार्थतः मनुष्य की कामनाओं को पूर्ण करने के लिये यह साक्षात् कामधेनु है। सेनापति के अनुसार राम का नाम ही जिह्वा का विश्राम एवं संसार के सम्पूर्ण धर्मों का केन्द्रबिन्दु है।[1]

"मति मन्द तुलसीदास"[2] की तरह "मतिमन्द" "सेनापति"[3] की भक्ति-साधना में भी दीनता का स्वर स्पष्टतः परिलक्षित होता है। वस्तुतः सेनापति का भी हित-साधन राम के चरणों की कृपा से ही हुआ है।[4] भगवान राम के शरणापन्न होकर अपने अटल विश्वास एवं अपार आशा के बल पर उन्होंने भी अपने उद्धार के लिए उनसे निश्छल आत्म-निवेदन किया है।[5] भगवान राम के चरणों के प्रति प्रगाढ़ भक्ति, अपना अटल विश्वास, अपार आशा एवं निश्छल शरणागति ने भक्त सेनापति के व्यक्तित्व को एक अपूर्व शक्ति से मण्डित कर दिया है। वे कभी चिन्ता नहीं करते, मन को दुर्बल नहीं बनाते। दुर्जनों से सहायता की याचना नहीं करते और सदैव रामभक्ति के अपार आनन्द में सरावोर रहते हैं।[6] सेनापति भक्ति के भीतर जो दैन्य है उसमें पवित्र ओज के भी दर्शन होते हैं। तभी तो राजा राम के दरबार का जूता उठाने वाला यह दीन सेवक मदान्ध कलिकाल को ओज भरी फटकार भी सुनाता है।[7]

तुलसी की तरह सेनापति भी सच्चा भक्त उसे ही मानते हैं जो स्वार्थों के संसार को विवेक के प्रकाश में स्वप्नवत् समझ लेता है। स्वार्थों की संकुचित परिधि का अतिक्रमण कर जो भजनानन्दी मूर्त्ति विश्वरूप रघुवंशमणि भगवान राम की सेवा अपने आपको समर्पित कर दे वस्तुतः वही सच्चा भक्त है। ऐसे भक्त समस्त संसार को भगवान का रूप समझकर उसकी सेवा में संलग्न रहते हैं और सारा संसार उनकी सेवा में संलग्न रहता है। भक्त रूपी भगवान की सेवा करके सभी लोग अपनी मनोभिलषित वस्तुएँ प्राप्त कर लेते हैं। सेनापति का भक्त हृदय भजन के अमोघ प्रभाव से पूर्णतः परिचित था। तभी तो उन्होंने भजन के आनन्द एवं माधुर्य को अनिर्वचनीय घोषित किया है।[8]

---

१ कवित्त रत्नाकर, चौथी तरंग, रामायण वर्णन, कवित्त ७५
मा० १.१९.१—१.२८.१; ४ श्लोक २ की अन्तिम पंक्ति—
"धन्यास्ते कृतिनः पिबन्ति सततं श्री रामनामामृतम्॥"

२ मा० १.१०३ (उ०); ६.१२१.१८; ७.१३०.१६

३ कवित्त-रत्नाकर, चौथी तरंग; रामायण वर्णन, कवित्त २

४ वहीं

५ कवित्त-रत्नाकर, पांचवीं तरंग; राम रसायन-वर्णन, कवित्त ७

६ ,, ,, ,, कवित्त ४
मा० ७.४६.३

७ कवित्त-रत्नाकर, पाँचवीं तरंग, राम रसायन वर्णन, कवित्त २३

८ कवित्त-रत्नाकर, चौथी तरंग रामायण-वर्णन, कवित्त ६९
मा० ३.३९.५; १.८.२; ७.११२ (ख); ७.४७.५

तुलसी की तरह सेनापति के हृदय में भी भगवान राम की जन्मभूमि अयोध्या एवं वहां की प्रजाओं के प्रति प्रभूत आकर्षण है। उनकी दृष्टि में राम को राजा के रूप में प्राप्त करने वाली अयोध्या को तुलना किसी अन्य राजधानी एवं राजा के प्रेम से नहीं की जा सकती है। त्रिलोकाधिपति भगवान राम ने इस अयोध्या को एक शाश्वत दिव्य धाम के रूप में परिणत कर दिया है। सेनापति के अनुसार यह जड़ नगरी भी सांसारिक बन्धनों से मुक्त होकर अपने पति राम के साथ दिव्य लोकों में जाकर निवास करती है। उसके अन्तः-करण में राम के प्रति अपार मधुर भाव सुरक्षित हैं।[1]

सेनापति ने राम के हृदय में विद्यमान अपनी प्रजाओं के प्रति प्रेम का भी बड़ा ही मार्मिक अंकन किया है। अयोध्या में निवास करने वाली प्रजाओं की तो सारी मनोकामनाएँ पूरी हो गयीं। भगवान राम के आश्रित होने के कारण वे इन्द्र और यमराज से भी भयभीत नहीं होते थे। यथार्थतः अयोध्या में निवास करने वाले जीव ही सच्चे सनाथ हैं और राजा राम की स्वामिता ही सच्ची स्वामिता है—

**साँचे हैं सनाथ एक साकेत-निवासी जीउ,**
**सांचो है रजाई एक राजा रघुनाथ की ॥''**[2]

मर्यादावादी भक्त सेनापति ने भी तुलसी की तरह रावण के द्वारा छाया-सीता के अपहरण का ही उल्लेख किया है।[3]

तुलसी के भक्त शिरोमणि हनुमान से सेनापति के हनुमान का भी काफी साम्य है। लंका जाते समय रामबाण की तीव्रगति से वे भी अमोघ यात्रा करते हैं। अनन्त शक्ति सम्पन्न भगवान राम के चरणों की सेवा एवं स्पर्श से उनमें भी अनन्त तेज एवं शक्ति का प्रादुर्भाव हो गया है। उनके द्वारा लंका दहन का दृश्य इसी तथ्य का परिचायक है।[4]

तुलसी को तरह सेनापति की भी वही मान्यता है कि राम का वर्णन करते हुये ब्रह्मा भी थक जाते हैं और उनके रहस्यों से अवगत नहीं हो पाते। ऐसी स्थिति में वे मौन रहना ही अच्छा समझते हैं। पर वाणी के वरदान के बावजूद, राम के सौन्दर्य एवं प्रभुता का वर्णन किये बिना उनसे रहा भी नहीं जाता।[5] सेनापति ने भी गोस्वामीजी के स्वर में स्वर मिलाकर राम-कथा की अनन्तता के सिद्धान्त को स्वीकार किया है और उन सबके वर्णन में अपनी विवशता

---

१ कवित्त-रत्नाकर, चौथी तरंग, रामायण वर्णन, कवित्त ७१
मा० ७.४. ३-४; ७.४.७

२ कवित्त-रत्नाकर, चौथी तरंग, रामायण-वर्णन, कवित्त ७२

३ ,, ,, ,, कवित्त ३१
द्रष्टव्य मा० ३.२४.३-४

४ वही, कवित्त ३२–३८
द्रष्टव्य मा० ५.१.८

५ कवित्त-रत्नाकर, चौथी तरंग, रामायण-वर्णन, कवित्त ५
मा० १.१३.१

को सूचित करते हुये कुछ स्थलों से सम्बन्धित कवितों की ही सृष्टि की है।[1] इस तरह कवित्त रत्नाकर के अधिकांश कवित्तों में सेनापति के हृदय में विद्यमान भगवान राम के प्रति प्रगाढ़ भक्ति का अविरल प्रवाह उन्मुक्त होकर फूट पड़ा है। उपर्युक्त स्थलों पर मानस की भक्ति का प्रभाव तो है ही पर साथ ही उनमें कवि की मौलिकता भी स्पष्टतः परिलक्षित हो रही है। सेनापति ने राम के प्रभाव को स्वयं अपने हृदय से अनुभव करके अभिव्यक्त किया है। यही कारण है कि उनकी अभिव्यक्ति में अनुभूति की सत्यता एवं सुकुमारता भी है। वस्तुतः कवित्त-रत्नाकर में प्रतिपादित भक्ति "मानस" में प्रतिपादित भक्ति का प्रांजल प्रतिरूप है।

**६. "नृत्य राघव मिलन कवितावली"**

"नृत्य राघव मिलन" के रचयिता परम रामभक्त महात्मा रामसखे जी हैं। इस ग्रंथ का प्रणयन संवत् १८०४ में हुआ था।[2] इसका नाम 'नृत्य राघव मिलन' इसलिये पड़ा कि इसमें बारह हजार राज कन्याएँ तथा अनेक गन्धर्व कन्याएँ ब्रह्म मुहूर्त में महाराज रामचन्द्र एवं महारानी सीता को जगाने आती हैं।[3] यह ग्रन्थ रसिक सम्प्रदाय का है और इस सम्प्रदाय में काफी समादृत भी है। इसमें भगवान् के रूप, गुण, धाम एवं रसिक साधकों के लक्षण इत्यादि विषयों का एकान्त रमणीय विवेचन किया गया है। महात्मा राम सखे जी ने रसिक भक्त के जो लक्षण बतलाये हैं, वे तुलसी के "मानस" के भिन्न-भिन्न प्रकरणों में वर्णित भक्त के लक्षण से काफी प्रभावित हैं। उदाहरणार्थ निम्नांकित पंक्तियों का अवलोकन ही पर्याप्त होगा—

> "चित्त संतोष महाधन लीने। रघुबर की लीलन्ह अति भीने।।
> पूजैं नहीं पितर बहुदेवा। रामहि की भावैं जिय सेवा।।
> राखैं एक राम विस्वासा। करैं न त्रिभुवन दूसरी आसा।।
> राम कुटंब कुटंब निज जाने। सपने जगनातो नहिं ठानै।।
> सीतापति कृत जग सब देखे। याते सब जिय सम करिलेखे।।
> त्रिजगयोनि आदिक जीवनगन। देहि न दुख काहू बच क्रम मन।।"[4]

जिस प्रकार तुलसी ने अयोध्यापुरी एवं सरयू नदी को मनोहर एवं पावन कहा है

---

१ कवित्त-रत्नाकर, चौथी तरंग, रामायण-वर्णन, कवित्त ६
मा० १.३३.५—६; ७.५२.२

२ संवत अष्टादश चतुर शुक्ल मधुर मधु तीज।
भयो नृत्य राघव मिलन उद्भव सब रस बीज।।
—नृ० रा० मि०, पृ० १२३

३ घटिकार्द्ध निशा अवशेष जानि यूथ-यूथ
सजिकै श्रृंगार आइ नागरी नवीनी हैं।
प्रिया मन भावन जगावन को आतुर ह्वै
द्वादश सहस्र राजकन्या रस भीनी हैं।।
नृ० रा० मि०, पृ० १

४ नृ० रा० मि०, पृ० ११७-११८
द्रष्टव्य—मा० १.८.२; २. १२९.४; ३.३६.४-५; ७.३८.१-७;७. ११२ (ख)

उसी प्रकार अयोध्या एवं सरयू को रामसखे जी ने भी मंगलमय कहा है[1] और उन्हीं की तरह अयोध्यावासियों की महिमा का गायन किया है।[2] जिस तरह तुलसी ने भगवान् के समर-विजय- चरित के श्रवण से भगवान् द्वारा विजय-विवेक एवं विभूति प्रदान किये जाने की बात कही है,[3] उसी तरह रामसखे जो ने सीताराम के प्रातःकालीन ध्यान के पठन एवं श्रवण से उनकी कृपा प्राप्ति की चर्चा की है।[4] तुलसीदास जो के समान रामसखे जी ने भी गुरु-महिमा का बखान किया है।[5] जिस प्रकार राम प्रेमियों के हृदय में सांसारिक ऐश्वर्यों के प्रति वैराग्य होने का वर्णन तुलसीदास जी करते हैं, उसी प्रकार रामसखे भी।[6] जिस प्रकार तुलसीदास शिवजी को अपने हृदय में राम का ध्यान करने वाला बतलाते हैं। उसी प्रकार की बात रामसखे जी भी करते हैं।[7] वस्तुतः तुलसी के समान ही रामसखे भी राम के प्रेम में मस्त और उनकी गंभीर भक्ति के प्रचारक हैं। अन्तर केवल इतना ही है कि तुलसी जहाँ सेव्य-सेवक भाव पर विशेष बल देते हैं, वहाँ राम सखे शृंगार भाव पर। उदाहरणार्थ निम्नांकित पंक्तियाँ द्रष्टव्य हैं—

कहुं रघुपति संग धरि गलबाहीं। नृत्यत रंग महल के माहीं॥
सिय ज्यों करत केलि प्रभु संग। चुवन मिलन आदि जेते रंग॥[8]

कहीं-कहीं कवि ने अपनी इस कृति में तुलसी के "मानस" की शब्दावली भी ग्रहण की है। दोनों ग्रंथों की कुछ समानान्तर पंक्तियाँ यहाँ उद्धृत की जा रही हैं—

(क) बेतपानि रच्छक चहु पासा।

—मा० ६.१०८.६ (पू०)

---

१ मंगल प्रमोदबन सरयू तट रत्नाद्रि चिंतामणि भूमि अवध मंगल की खानी हैं।
—नृ० रा० मि०, पृ० ७

२ धनि दशरथ धनि अवध त्रिय धनि रघुबँशिन भीर।
.... .... ....
काम रूप सब अवध निवासी।
—नृ० रा० मि०, पृ० ३१

३ मा० ६.१२१ (क)

४ प्रात ध्यान सिय लाल को मंगल अष्टक नाम।
पढ़े सुने तिनपै सदा द्रवैं जानकी राम॥
—नृ० रा० मि०, पृ० ७, दो० १

५ गुरु संगति लहि आतम ज्ञाना। छूटय लिंग शरीर प्रमाना॥
—नृ० रा० मि०. पृ० ६

६ मा० २.३२४.८
नृ० रा० मि०, पृ० २६
"यह छबि राम जासु उर लागी। सो सब त्यागि भये बैरागी॥"

७ मा० १.१११.७-१.१११
नृ० रा० मि०, पृ० २६—
राज रूप रघुनाथ को सब रुपन को राय।
रामसखे शिव मगन नित तासु ध्यान उरलाय॥

८ नृ० रा० मि०, पृ० ११४-११५

**बेतपानि रक्षक** समय प्रेम नियम सम्बन्ध ।।

--नृ० रा० मि० पृ० १३, दोहा २ (उ०)

(ख) बाजे नभ गहगहे निसाना । देव बधू नाचहिं करि गाना ।।

मा० १.२६२.४

बरिसहिं सुमन जनावहिं सेवा ।।

—मा० १.२५५.३ (उ०)

द्रष्टव्य मा० १.१९१.७; १.३०९.४; ६.१०९ (क); ७.१२.९-१०

बाजा बजै नचैं **देव बधू** नभ नाच जनावैं सेवा फूलन्ह झर ।

—नृ० रा० मि, पृ० ३३

(ग) कतहुँ बिरिद बंदी उच्चरहीं । कतहुँ बेद धुनि भूसुर करहीं ।।

—मा० १.२९७.६

ब्राह्मण वेद अशीष पढ़े चहूँ वंश प्रशंसन्ह भाट सुनावैं ।।

—नृ० रा० मि०, पृ० ३४

(घ) करुनामय मृदु रामसुभाऊ

—मा० २.४०.३ (पू०)

कृपाबंत रघुनाथ सुभावा ।।

—नृ० रा० मि०, पृ० १११

(ङ)..................... उरन्हि तुलसिका माल । —मा० १.२४३ (पू०)

तुलसी की धारहि गलमाला —नृ० रा० मि०, पृ० ११९

(च) मंत्र राजु नित जपहिं तुम्हारा । पूजहिं तुम्हहि सहित परिवारा ।।

—मा० २.१२९.६

राममंत्र षड अक्षर काना । करै यही उपदेश प्रधाना ।।

—नृ० रा०मि०, पृ० ११९

(छ) **जोग भोग** महँ राखेउ गोई । राम बिलोकत प्रगटेउ सोई ।।

—मा० १.१७.२

**योग भोग** दोउ सम करि लखैं । रामरूप बिनु एक न पेखैं ।।

—नृ० रा० मि०, पृ० १२१

उपर्युक्त अध्ययन "नृत्य राघव मिलन" पर "मानस" की भक्ति के प्रभाव का स्पष्टतः परिचायक है ।

**७ : "राम मंगल"**

"राम मंगल" की रचना काष्ठजिह्वा स्वामी ने की है । यों तो वे सन्यासी थे, फिर भी राम भक्तों में उनका अग्रगण्य स्थान है । कहा जाता है कि एक बार गुरु से इनका किसी बात पर विवाद हो गया । इस घटना के पीछे गुरु अवज्ञा का इन्हें इतना पश्चाताप हुआ कि आजन्म मौन रहने का व्रत ले लिया और जिस इन्द्रिय (जिह्वा) के द्वारा ऐसे "पाप" में इन्हें प्रवृत्त होना पड़ा था उस पर काठ की एक खोल चढ़ा ली । काष्ठजिह्वा स्वामी नाम इनका इसलिए पड़ा।"[1] डा० भगवतीप्रसादसिंह जी की दृष्टि में स्वामीजी का

---

१ डा० भगवतीप्रसाद सिंह, रामभक्ति में रसिक सम्प्रदाय, पृ० ४५०

समय संवत् १८९७ माना जा सकता है,[1] किन्तु यह सम्भव नहीं प्रतीत होता क्योंकि "राम मंगल" जो उनके "भाषातरंग" नामक ग्रन्थ का एक भाग है, सन् १८५२ ई० में बनारस के सुधारक प्रेस में छपा था।[2] सन् १८५२ ई० का अर्थ है विक्रम संवत् १९०९ और यह सम्भव नहीं है कि स्वामी जी ने केवल १२ वर्ष की अवस्था में ही इस ग्रन्थ की रचना की होगी। अतः उनका जन्म संवत् १८९७ से पन्द्रह-बीस वर्ष पूर्व होना चाहिए। राम मंगल के अतिरिक्त "श्री जानकी मंगल", "जानकी बिन्दु", "अयोध्या बिन्दु", "मथुरा बिन्दु", "श्याम रंग", "श्याम सुधा", कृष्णसहस्र परिचर्या", "वैराग्य प्रदीप" आदि प्रभृति उनकी रचनाएँ हैं,[3] पर उनमें "राम मंगल" विशेष महत्वपूर्ण है। इस ग्रन्थ में स्वामी जी ने भगवान राम के रूप का ध्यान, पुनः नाम, लीला, गुण और धाम की दिव्यता पर प्रकाश डाला है और इस दृष्टि से इस ग्रन्थ पर "मानस" की भक्ति का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है। यद्यपि इनका सम्बन्ध रसिक-सम्प्रदाय से जोड़ा जाता है तथापि इनकी उपासना माधुर्य भाव से न होकर दास्य भाव से होती थी।[4]

काष्ठजिह्वा स्वामी भी गोस्वामी तुलसीदास की तरह राम को सगुण एवं निर्गुण दोनों ही मानते हैं। उदाहरणार्थ—

**शारद नभ अस साँवर राउर रंग है।**
**सगुन अगुनहूँ लखावत लखि मन वंग है॥**[5]

स्वामी जी भगवान राम को सत्स्वरूप, लक्ष्मण को ज्ञान रूप तथा सीता को भक्ति रूप मानते हैं।[6] इनकी यह मान्यता बहुत कुछ तुलसीदास से मिलती-जुलती है। अन्तर केवल इतना ही है कि जहाँ वे भगवान को सत्स्वरूप तथा लक्ष्मण को ज्ञान रूप मानते हैं वहाँ तुलसी ने भगवान को ज्ञान और लक्ष्मण को वैराग्य रूप कहा है।[7]

---

१ वहीं
२ इसकी एक प्रति अयोध्या निवासी पं० रामकुमार दास जी के "श्री रामग्रन्थागार" में आज भी वर्तमान है।
३ डा० भुवनेश्वर नाथ मिश्र "माधव" रामभक्ति-साहित्य में मधुर उपासना, पृ० ३३९–३४०
४ वैराग्य प्रदीप, पृ० ८५, पद—१-२—

चरण शरण में आई सिय जू को खबर करो।
कर्म ज्ञान वैराग्य बहाये इनते कुछहू सार न पाये।
एक दीनता लई सहाये सन्तन यही सिखाई।
अहं भाव को धूप बनायो मन्दिर में महमह महकायो।
दास भाव तन मन में छायो गुरु असि राह बताई॥

५ राम मं०, रूप विचार, पृ० १, पं० सं० २
६ वही, पृ० ३, पं० सं० १४
७ मा० २.३२१

जिस प्रकार तुलसी ने नाम महिमा गायी है, उसी प्रकार इन्होंने भी नाम पर विचार किया है।[1]

तुलसी ने राम विमुख की भर्त्सना की है और स्वामी जी भी "सियाराम विमुष" का मुख नहीं देखना चाहते।[2] कहीं-कहीं तो इनकी पंक्तियाँ किंचित हेर-फेर के साथ "मानस" से सीधे ले ली गई प्रतीत होती हैं। जैसे मानसकार का कथन है—"जस काछिअ तस चाहिअ नाचा ॥"[3] इसी तथ्य को रामगमंलकार ने यों व्यक्त किया है—"जैसी काछन काछिये तैसोई नाचियै।"[4]इस तरह उपर्युक्त अध्ययन से यह स्पष्ट है कि "राममंगल" "मानस" की भक्ति से प्रभावित है।

८. "विश्राम सागर"

"विश्राम सागर" के रचयिता अयोध्या के एक सुप्रसिद्ध महात्मा बाबा रघुनाथदास रामसनेही जी हैं। "रामचरितमानस" के बाद लोक प्रचार की दृष्टि से "विश्राम सागर" का भी एक विशिष्ट स्थान है। इस ग्रन्थ की रचना सम्वत् १९११ में हुई थी।[5] इसमें तीन खण्ड हैं—

इतिहासायन, कृष्णायन और रामायण।

इतिहासायन खण्ड में अनेक पुराणों से संग्रहीत कथाएँ संक्षेप में कही गई हैं। कृष्णायन खण्ड में भगवान कृष्ण का तथा रामायण खण्ड में भगवान राम का चरित्र वर्णित है। "बिश्राम सागर" का "मानस" से मिलाकर पाठ करने पर इसके पृष्ठ-पृष्ठ पर तुलसी का प्रभाव स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है। यह प्रभाव केवल भक्ति ही पर नहीं है अपितु काव्य-कला पर भी है। यथार्थतः भाव, भाषा एवं शैली सभी दृष्टियों से बिश्रामसागरकार मानसकार से पूर्णतया प्रभावित हैं। इस ग्रन्थ की रचना में मानस से ही नहीं बल्कि अन्यान्य रामायणों से भी कवि ने काफी सहायता ली है।[6] जिस तरह मानसकार ने अपने ग्रन्थ के

---

१ रा० मं०, नाम विचार, पृ० ३-५, पं० सं० १-८
नाम प्रतिष्टा ब्रह्मज्ञान को मूल है ॥
ताको मापिक बोलत यह तो भूल है ॥४॥
सब्द ब्रह्म की जान नाम तहँ मनु भने ॥
नामहिं को बल पाई विधाता जग जने ॥५॥
नामहिं के बल भेंटत सीताराम हैं ॥८॥"

२ राम मं०, पृ० ६, पं० सं० १२

३ मा० २.१२७.८ (उ०)

४ राम मं०, पृ० ५—"अथ लीला गुन धाम विचार"—पं० सं० १ (पू०)

५ आचार्य शुक्ल, हिन्दी-साहित्य का इतिहास, पृ० ४७८

६ (क) यह मैं गिनती जॉन गिंनाई। वृहंद रामायण में सो पाई ॥
बाल्मीकि पुनि मुनि कछु जानी। युद्ध काण्ड में कह्यो बखानी ॥
—बि० सा०, पृ० ५४३

(ख) वृहद्रमायण केर मत, कहा कछुक रघुनाथ ॥
(ग) चन्द्रोदय परबोध मत, मूल सार शुक गाथ। —बि० सा०, पृ० ५६३
वरन्यो सुन्दरकांड शुभ, सुखप्रद जन रघुनाथ ॥ —बि० सा०, पृ० ५७२

प्रारम्भ में ही "मुनिन्ह प्रथम हरि कीरति गाई। तेहि मग चलत सुगम मोहि भाई।"[१] का उद्‌घोष किया है, उसी तरह बिश्रामसागरकार भी कहते हैं।

"आगे मुनिन कथन जो कीन्हा।
सोई में भाषा करि दीन्हा॥
बहु ग्रन्थन मा रहै जो बाता।
सो एकै मा धरी सोहाता॥"[२]

वस्तुतः इस ग्रन्थ के प्रणयन में बाबा रघुनाथदास ने तुलसी के कथन "मधुकर सरिस सन्त गुनग्राही।"[३] को अक्षरशः चरितार्थ कर दिया है।[४]

अपने ग्रन्थ के इतिहासायन खण्ड के प्रारम्भ में कवि ने राम, सीता, सन्त, गुरु, गणेश, सरस्वती, शिव आदि तथा "अवध", "अवधपुरवासी", "सरयू" आदि की जो वन्दना की है वह मानस के वन्दना-प्रकरण से सर्वथा प्रभावित है।[५] इस ग्रन्थ में ग्रन्थकार ने प्रायः उन्हीं देवी-देवताओं को ग्रहण किया है जो तुलसी की वन्दना में आ चुके हैं। मानसकार की तरह ही बिश्राम सागरकार ने भी बार-बार अपनी दीनता एवं विनम्रता प्रदर्शित की है।[६] तुलसी की तरह वे भी "राम चरित्र" की अपारता स्वीकार करते हैं।[७] तथा उससे अपनी वाणी को पवित्र करने का साधन मानते हैं।[८] इनके राम-नाम वन्दना प्रकरण पर भी मानस

---

१ मा० १.१३.१०

२ बि० सा०, पृ० १२

३ मा० १.१०.१६ (उ०)

४ "विविध ग्रन्थ बहु विधि सुमन, मम मति माखी जान।
बिश्रामोदधि ग्रन्थ मधु, कीन्ह इकट्ठे आनि॥"

—बि० सा०, पृ० ६२१

५ मा० १ श्लो० १-६; १ सो० १-५; १.१६.१-१.१८.१०
बि० सा०, पृ० ३-५; ७, ८

६ मा० १.८.३-९,१.१२.३-६
बि० सा०, पृ० ५—"मोहिं न ज्ञान बुद्धि बल चतुराई।
कीन्ह चहौं हरि कथा सुहाई॥
.... .... .... ....
.... .... .... ....
जिमि बालक बोलत तुतराई।
सुनत मातु पितु अति हरषाई॥"

७ रामचरित सत कोटि अपारा। श्रुति सारदा न बरनैं पारा॥

—मा० ७.५२.२

रामचरित विचित्र अपारा। गावत निगम न पावत पारा॥

—बि० सा०, पृ० ५

८ निज गिरा पावनि करन कारन..............................

—मा० १.३६१ ९

९ करन पवत्र गिरा अघहारी।

—बि० सा०, पृ० ४

की नाम वन्दना का पूरा-पूरा प्रभाव है ।[१] राम-नाम की अपार महिमा की घोषणा इन्होंने इस प्रकरण के अतिरिक्त अपने ग्रन्थ में अन्यत्र भी की है ।[२] जिस प्रकार तुलसी ने "रामचरितमानस" नाम की महिमा की चर्चा करते हुए उसे कानों से सुनते ही विश्राम देने वाला बतलाया है उसी प्रकार रघुनाथदास ने बिश्रामसागर नाम श्रवण करने से लोगों के आराम पाने का उल्लेख किया है ।[३] मानस के सम्बन्ध में तुलसी ने लिखा है—

"जे एहि कथहि सनेह समेता । कहिहहिं सुनिहहिं समुझि सचेता ॥
होइहहिं रामचरन अनुरागी । कलिमल रहित सुमंगल भागी ॥[४]

अपने ग्रन्थ के सम्बन्ध में रघुनाथदास भी कहते हैं—

जे सुनहिं समुझहिं प्रीति कर, हरिचरण में चित्त लाइहैं ।
रघुनाथ ते गोपद सरिस, संसार यह तरि जाइहैं ॥[५]

तुलसी की तरह ही इन्होंने भी रामभक्ति से परांमुख रहने वाले लोगों की तीव्र भर्त्सना की है ।[६]

बाबा रघुनाथदास के बिश्राम सागर का रामायण खण्ड भी रामचरितमानस की तरह सात काण्डों में ही विभक्त है और इनके नामकरण भी मानस के सात काण्डों के नामकरण से सर्वथा अभिन्न हैं । रामायण खण्ड के बालकाण्ड से ही पुनः मानस की भक्ति का प्रभाव परिलक्षित होने लगता है । उदाहरणार्थं राम के सम्बन्ध में तुलसी कहते हैं—

(क) संभु बिरंचि बिष्नु भगवाना । उपजहिं जासु अंस ते नाना ।[७]

(ख) बिधि हरिहर बंदित पद रेनु ॥[८]

---

१ मा० १.१९.१—२.२८.१—"बन्दउँ राम नाम रघुबर को ।..........
बि० सा०, पृ० ६—"बन्दौं रामनाम अविनासी ।..................

२ (क) जो सुमिरत तब नाम ते छूटत अभिमान ते ।
—बि० सा०, पृ० ६१३

(ख) पावन को पावन करन, शिव को धनु मुनि पर्ण ।
शुचि संतन के प्राण हैं, राम नाम दोउ वर्ण ॥
—वही, पृ० ६२१

३ रामचरित मानस एहि नामा । सुनत श्रवन पाइअ बिश्रामा ॥
—मा० १.३५.७

बिश्राम सागर नाम । सुनि लहैं नर आराम ॥ —बि० सा०, पृ० ६

४ मा० १.१५.१०-११

५ बि० सा०, पृ० ११

६ मा० १.११३. २-७

बि० सा०, पृ० १३—"शीश भार श्रुति सर्प बिलग्रह मलमग समलेन ।
.... .... .... .... ....
... .... .... .... ....
दारुयोषिता सरिस सो धावत नावत शीश ।"

७ मा० १.१४४.६

८ मा० १.१४६.१ (उ०)

तो रघुनाथदास कहते हैं—

(क) विधि हरिहर मीशं जानकीशं नमामि ॥[1]

(ख) विधि हरिहर ध्यावत जिन्हें ··· ···· ···· ····[2]

आगे चलकर रघुनाथदास कहते हैं—

कथा अलौकिक कुशल सुनि, करै न मन सन्देह ।

राम अनन्त अनन्त गुण, कतहुँ होयगो येह ॥[3]

यथार्थतः यह पद्य मानस के—

कथा अलौकिक सुनहिं जे ग्यानी । नहिं आचरजु करहिं अस जानी ॥

राम अनंत अनंत गुन अमित कथा विस्तार ।

सुनि आचरजु न मानिहहिं जिन्ह कें बिमल विचार ॥[4]

की छायामात्र है। छाया ही नहीं बल्कि शब्द और पंक्तियों का स्पष्ट ग्रहण है। इसी तरह शिव-पार्वती-संवाद,[5] अवतार के कारण,[6] रावण के घोर अत्याचार से त्रस्त पृथ्वी एवं देवतादि की करुण पुकार,[7] भगवान् का वरदान,[8] उनका प्राकट्य[9] और बाल-लीला[10] विश्वामित्र का राजा दशरथ से राम-लक्ष्मण की याचना,[11] अहल्या-उद्धार,[12] राम-लक्ष्मण

---

१ बि० सा०, पृ० ३७८
२ वही, पृ० ६१८
३ वही, पृ० ३७८
४ मा० १.३३.४–१.३३
५ मा० १.१०५.८–१.१०८
बि० सा०, पृ० ३७९
६ मा० १.१२१.२–८
बि० सा०, पृ० ३७९–"यहि विधि हेतु हजारन जानो।......................."
७ मा० १.१८३.४—१.१८६
बि० सा०, पृ० ३९३–९४
८ मा० १.१८७.१–७
बि० सा०, पृ० ३९४—"अब सब निर्भय होउ सुर······मरिहौं शत्रु तुम्हार ॥"
९ मा० १.१९१.१–१.१९६.२—"नौमी तिथि मधुमास पुनीता।............
देखि महत्सव सुर मुनि नागा, चले मगन बरनत निज भागा ॥"
बि० सा०. पृ० ४००–४०३—"............राम जन्म कर अवसर आवा।
देखि महोत्सव सुर मुनि सारे। प्रमुदित निज निज भवन सिधारे ॥"
१० मा० १.१९८.५–१.२०४.२
बि० सा, पृ० ४०८-४१२
११ मा० १.२०६.२—१.२०९
बि० सा०, पृ० ४२७—४३२
१२ मा० १.२१०.११—१.२११.८
बि० सा०, पृ०४३३-४३४

को देखकर जनक की प्रेम-मुग्धता,[1] जनकपुर तथा पुष्पवाटिका-निरीक्षण,[2] सीता की पार्वती-पूजा,[3] स्वयंवर-प्रसंग,[4] परशुराम-संवाद[5] आदि के जो वर्णन बिश्राम-सागरकार ने किये हैं, उन पर मानस की पंक्ति-पंक्ति का पूर्णतः प्रभाव परिलक्षित होता है। विवाह होने के बाद अपने जामाता राम को बिदा करते समय मानसकार के जनक का कथन है—

"राम करौं केहि भांति प्रसंसा। मुनि महेस मन मानस हंसा ॥[6]

— — — —

सबहि भाँति मोहि दीन्हि बड़ाई। निज जन जानि लीन्ह अपनाई ॥[7]

— — — —

बार बार मागउँ कर जोरें। मनु परिहरे चरन जनि भोरें ॥

सुनि बर बचन प्रेम जनु पोषे। पूरन काम रामु परितोषे ॥

**करि बर बिनय ससुर सनमाने। पितु कौसिक बसिष्ठ सम जाने ॥[8]**

इसी तथ्य को बिश्रामसागरकार ने यों व्यक्त किया है—

"राम करहुँ किमि सुमुख बड़ाई। चिदानन्द तुम सब सुखदाई ॥

सेवक समुझि दरशर्म्वहिं दीन्हों। सब विधि ते आपन करि लीन्हों ॥

तदपि एक बर दीजै अबहूँ। मन तव पद परिहरै न कबहूँ ॥

**सुनि रघुपति श्वशुरे सन्मान्यो। पितु वशिष्ठ कौशिक सम जान्यो।"[9]**

"मानस" के बालकाण्ड को समाप्त करते हुए तुलसी ने लिखा है—

"सिय रघुबीर बिबाहु जे सप्रेम गावहिं सुनहिं।
तिन्ह कहुँ सदा उछाहु मंगलायतन राम जसु ॥"[10]

---

१ मा० १.२१६.१–७ (पू०)
बि० सा०, पृ० ४३५

२ मा० १.२१८.१—१.२३४
बि० सा०, पृ० ४३६—४३९

३ मा० १.२३५.४–१.२३६
बि० सा०, पृ०४३९–४०

४ मा० १.२४०.१–२६७
बि० सा०, पृ० ४४२—४४६

५ मा० १.२६८.२—१.२८५.७
बि० सा०, पृ० ४४८—४५४

६ मा० १.३४१.४

७ मा० १.३४२.१

८ मा० १.३४२.५—५.७

९ बि० सा०, पृ० ४७०

१० मा० १.३६१

इसी तरह विश्राम सागर के रामायण खण्ड के बालकाण्ड के अन्त में बाबा रघुनाथ-दास भी कहते हैं—

"सिय राम जन्म विवाह मंगल मुदित सुनहिं जे गाइहैं ।
रघुनाथ ते पर कृपा करि हरि जगह में सुख पाइहैं ॥"[1]

ऐसे ही अयोध्या काण्ड में राम-वन-गमन के समय राम-लक्ष्मण-संवाद[2] लक्ष्मण-सुमित्रा-संवाद,[3] निषाद-लक्ष्मण-संवाद,[4] केवट-प्रेम,[5] राम-भरद्वाज संवाद,[6] मार्ग-वासियों का प्रेम,[7] राम-वल्मीकि-संवाद,[8] भरत-कौशल्या-संवाद,[9] वशिष्ठ तथा भरत का

---

१ बि० सा०, पृ० ४७३

२ (क) मा० २.७१.६–"जासु राज प्रिय प्रजा दुखारी । सो नृपु अवसि नरक अधिकारी ।
बि० सा०, पृ० ४८३—"ज्यहि नृप राज्य प्रजा दुख पावै । अवशि अधिप सो नरक सिधावै ॥"

(ख) मा० २.७२.४-८
बि० सा०, पृ० ४८३—"नाथ बात जो कही तुम, ताहि करें नर सोइ ।
कीरति सुगति विभूति तिय, तनुज जाहि प्रिय होइ ॥
मोहिं एक प्रभु तुमते नाता । अपर न जानहुँ गुरु पितु माता ॥
त्यहिते तजों न किंकर जानी ।……………………

३ मा० २.७४.-२.७५.८
बि० सा०, पृ०४८—"तात राम सिय तव पितु माता । रहिहैं जहाँ अवध सुखदाता ॥
करेहु तात सोइ बात बिचारी । ज्यहि न राम सिय होइँ दुखारी ॥"

४ मा० २.९०.५-२.९४.१
बि० सा०, पृ ४७८-८८—"सोवत प्रभुहि निषाद निहारा ।
दुखित लषण ते वचन उचारा ॥
तात परम परमारथ सोई । रघुवीर चरण रति होई ॥"

५ मा० २.१००.३-२.१०२
बि० सा, पृ० ४८८-८९—"माँगी नाव न केवट लावा । कहै तुम्हार मरम मैं पावा ॥
सुनि प्रभु ताहि भक्ति वर दीन्हा ।"

६ मा० २.१०६.७-२.१०७
बि० सा०, पृ० ४८९— —
आजु सुफल मम जपतप ज्ञाना । तीरथ बरत योग मख दाना ॥
अस कहि मधुर मूल फल दीन्हें । सबन सहित प्रभु भोजन कीन्हें ॥"

७ मा० २.११४.१-२.१२२
बि० सा०, पृ० ४८९-९१—"ग्राम निकट ज्यहि निकसहिं जाई ।
थकित होहिं लखि लोग लुगाई ॥
उदय भये कछु भाग्य हमारे । भरि नयनन जो इन्हें निहारे ॥"

८ मा० २.१२४.५-२.१३२.३
बि० सा०, पृ० ४९१-९२

९ मा० २.१६३.८ (उ०)—२.१६९.५
बि० सा०, पृ० ४९७-९८

निषाद-मिलन,[1] भरत-भरद्वाज-संवाद,[2] चित्रकूट की सभा[3] आदि; अरण्य काण्ड में सीता को अनसूया का उपदेश,[4] शरभंग-प्रसंग,[5] सुतीक्ष्ण की प्रेम-विवलता,[6] राम के सौन्दर्य का अवलोकन कर खरदूषण की मुग्धता,[7] खरदूषण वध पर रावण का संकल्प,[8]—मारीच-प्रसंग,[9] माया-सीता को रखकर सीता का अग्नि-प्रवेश,[10] जटायु-प्रसंग,[11] आदि; किष्किन्धा काण्ड में राम-सुग्रीव-संवाद,[12] बालि-राम-संवाद,[13] सुग्रीव द्वारा बन्दरों को राम कार्य करने का उपदेश,[14] जाम्बवंत-हनुमान्-संवाद,[15] आदि; सुन्दरकाण्ड में हनुमान् विभीषण

---

१ मा० २. १९३.५-२.१९५
बि० सा०, पृ० ५०१

२ मा० २.२०६.३-२.२१५
बि० सा, पृ० ५०२-५०३

३ मा. २.२८७.१-२.३१२
बि. सा., पृ. ५११-५१४

४ मा. ३.५.१-३.५ (ख)
बि. सा., पृ. ५१८

५ मा० ३.७.८-३.९.२
बि. सा., पृ. ५१९

६. मा०३.१०.१-३.१२.१
बि. सा., पृ. ५२०

७ मा. ३. १९.२-५—"सचिव बोलि बोले खरदूषन । यह कोउ नृप बालक नरभूषन ।।
जद्यपि भगिनी कीन्हि कुरूपा । बध लायक नहिं पुरुष अनूपा ।।"
बि. सा., पृ. ५२६—'प्रभु छबि देखि चकित सब भयऊ । खरदूषण मंत्री ते कह्यऊ ।।
ये कोउ नृप बालक अहैं, नरवर रूप निधान ।
अस शोभा भरि जन्म हम, देखी सुनी न कान ।।
यद्यपि किहिन कुकर्म, तदपि न मारण योग ये ।"

८ मा. ३.२३.२-६
बि. सा., पृ. ५२८—"खरदूषण मोहिं सम बल धामा । तिन्हें को मारै बिनु श्री रामा ।।
जो नृपसुत कोउ आइ तो, हरि लेहौं तिन वाम ।।"

९ मा० ३.२५.२—३.२६
बि० सा०, पृ० ५२८

१० मा० ३.२४.१-५
बि० मा०, पृ० ५२९

११ मा० ३.३०.१८-३.३३.३
बि० सा, पृ० ५३२-३३

१२ मा० ४.७.१-२३; ४.२१.१-६
बि० सा०, पृ० ५३८-३९, ५४४

१३ मा० ४.१०.१-४.१०
बि० सा०, पृ० ५३९-४०

१४ मा० ४.२२.६-४.२३.७
बि० सा०, पृ० ५४५

१५ मा० ४.३०.३-१६
बि० सा०, पृ० ५४७

संवाद,[1] सीता-हनुमान्-संवाद,[2] हनुमान्-राम-संवाद,[3] प्रहस्त,[4] मंदोदरी[5] एवं विभीषण[6] का रावण को समझाना आदि; लंका काण्ड में राम द्वारा शिव-संस्थापन,[7] राम से विरोधन करने का पुनः मन्दोदरी का रावण से अनुरोध,[8] अंगद- रावण-संवाद,[9] कुम्भकर्ण का रावण को उपदेश,[10] रावण वध पर मंदोदरी का विलाप[11] आदि; उत्तरकाण्ड में भरत-विरह तथा भरत-हनुमान-मिलन,[12] राम-राज्याभिषेक,[13] वेद-

१ मा० ५.५.८-५.८.१
बि० सा०, पृ० ५४६-५०

२ मा० ५.१३; ५.१६.१-५.१७
बि० सा०, पृ० ५५३-५५४

३ मा० ५.३२.५-७; ५-३३.६-६
बि० सा०, पृ० ५६५—''..............................
प्रति उपकार योग्य मैं नाहीं। त्यहिते हौं ऋणियाँ तुम पाहीं ॥
सुनि हनुमान सकुचि अस भाखा। तब प्रताप मैं का मृग शाखा ॥'

४ मा० ६.८; ६.६.१०-६.६
बि० सा० पृ० ५६७

५ मा० ५.३६.४-५.३७.६
बि. सा०, पृ० ५६७-६८

६ मा. ५.३८.२-५.४१.६ (पू.)
बि. सा. पृ० ५६८

७ मा० ६.२.३—६.३.४
बि० सा०, पृ० ५७४

८ मा० ६.६.२—६.७
बि० सा०, पृ० ५७६

६ मा० ६.२०.१—६.३५.५
बि० सा०, पृ० ५७८-५८४

१० मा० ६.६२-६.६३.५
बि० सा०, पृ० ५६३
त्रिभुवन पति सों बैर बढ़ाई। पुनि सुख चहत कहा अब भाई ॥
ताते त्यागि कुटिलपन येहू। जगदम्बा लै रामहिं देहू ॥

११ मा० ६.१०४.१-६.१०४
बि० सा०, पृ० ६०७—
सोइ बपु बाहु श्वान शिव खाहीं। राम विमुख कछु अचरज नाहीं ॥
जासु कर्मफल चाहिय शोका। तदपि कृपालु दीन निज लोका ॥"

१२ मा० ७.१.१-७.२.१४
बि० सा, पृ० ६११—"रहा एक दिन अवधिकर, भरत समुझि मन माहिं।
× × ×
ताते ऋणियों आपकर, हों मैं उऋण न लेहु ॥"

१३ मा० ७.१२.१-१६—
प्रथम तिलक बसिष्ट मुनि कीन्हा।..............
बि० सा०, पृ० ६१४-१५—''
प्रथम श्री रघुनाथ शिर कीन्हों तिलक वशिष्ठ।

स्तुति,[1] शिव-स्तुति,[2] राम-राज्य-वर्णन[3] इत्यादि के भक्ति परक स्थल "मानस" की भक्ति से अक्षरसः प्रभावित हैं।

अपने ग्रन्थ को समाप्त करते हुए बाबा रघुनाथदास ने चारों युगों में रामभक्ति के प्रबल प्रताप का उद्घोष किया है[4] और भक्त से उद्धार पाने वाले महापुरुषों की एक लम्बी सूची प्रस्तुत की है।[5] इसी क्रम में उन्होंने आह्लाद के साथ तुलसी का भी नामोल्लेख किया है।[6] ग्रन्थकार ने स्वयं भी भक्ति एवं सत्संग की प्राप्ति की अपनी उद्दाम आकांक्षा व्यक्त की है।[7] तुलसी की तरह ही इन्होंने भी भगवान के नाम, रूप, लीला, धाम पर काफी बल दिया है।[8] कहीं-कहीं तो इन्होंने अपने ग्रन्थ में तुलसी के मानस की पूरी पंक्ति को ही उसी रूप में या थोड़ा हेर-फेर करके ग्रहण कर लिया है। जैसे—

(क) देत पाँवड़े अरघु सुहाए। सादर जनकु मन्डपहिं ल्याए।

—मा० १.३२०.८

देत पाँवड़े अर्घ्य सुहाये। सादर जनक मंडपै ल्याये।।

—बि० सा०, पृ० ४६१

(ख) सिय सोभा नहिं जाइ बखानी। जगदंबिका रूप गुन खानी।

—मा० १.२४७.१

सिय सोभा नहिं जाय बखानी। जगदम्बिका रूप गुण खानी।।

—बि० सा०, पृ० ४१६

(ग) थोरिहिं बात पितहि दुख भारी। होति प्रतीति न मोहि महतारी।।

—मा० २.४२.६

अति लघु बात पितें दुख भारी। अपर हेतु कछु है महतारी।

—बि० सा०, पृ० ४८०

---

१ मा० ७.१२(ख)-७.१३-२४
बि० सा०, पृ० ६१५

२ मा० ७.१३ (ख)—७.१४ (क)
बि० सा०, पृ० ६१५

३ मा० ७.२०.७-७.२३
बि० सा०, पृ० ६२०—"राम राज्य बैठे जब तेरो। ..................
.................................
.................... । सब कैं प्रभुपद प्रीति अपारी।

४ बि० सा०, पृ० ६२१—"चारों युग में प्रबल है, रघुपति भक्ति प्रताप।।"

५ वही, पृ० ६२२-२३

६ वही, पृ० ६२३—"चतुरोग तुलसीदास पावन रामयश जिन उर धरेउ।।"
.... .... .... .... .... ....

७ वही, पृ० ६२३—"जहँ राखौ प्रभु मोहि तहाँ निज पद रति दीजै।।
दीजै पुनि सतसंग जहँ तब गुण सुनि वाको लहौं।।"
.... .... .... .... .... ....

८ (क) वही, पृ० ४२१—"तव सम ईस न ईश कोई, तव पुर ससि न ग्राम।
तव चरितन सम चरित नहिं तव जु नाम सम नाम।।"
(ख) वही, पृ० ४२२—"नाम रूप अरु लीला धामा। रहत नित्य ये होत न खामा।"

(घ) यह बड़ि बात भरत कइ नाहीं । सुमिरत जिनहि रामु मन माहीं ।।

—मा० २.२१७.३

यहि बड़ि बात भरत कै नाहीं । जिन्हें राम सुमिरत मन माहीं ।।

—बि० सा०, पृ० ५०४

इसी तरह मानस की बहुत सी अर्द्धालियाँ भी बिश्राम-सागर में प्रयुक्त हुई हैं—

(क) त्याहि अवसर सीता तहाँ, आई···· ···· ····[1]

—बि० सा०, पृ० ४३८

(ख) रंग भूमि आये दोउ भाई ।[2]

—बि० सा०, पृ० ४४१

(ग) भूप पहुनई करन पठाई ।[3]

—बि० सा०, पृ० ४५९

(घ) आवत देखि बरातिन सीता ।[4]

—बि० सा, पृ० ४६१

(ङ) नृप करि विनय महाजन फेरे ।[5]

—बि० सा०, पृ० ४७०

(च) प्रभु जननो बहुविधि समुझाई ।[6]

—बि० सा०, पृ० ४८४

(छ) तासु तेज प्रभु बदन समाना ।[7]

—बि० सा०, पृ० ६०७

मानस की शब्दावलियों एवं भावों का ग्रहण तो इस ग्रन्थ की पंक्ति-पंक्ति पर किया गया है । इस कथन के स्पष्टीकरण के लिए दोनों ग्रन्थों की कतिपय समानान्तर पंक्तियाँ यहाँ उद्धृत की जाती हैं—

(क) जौं बालक कह तोतरि बाता । सुनहिं मुदित मन पितु अरु माता ।।

—मा० १.८.९

जिमि बालक बोलत तुतराई । सुनत मातु पितु अति हरषाई ।।

—बि० सा०. पृ० ५

(ख) सुमिरत सुलभ सुखद सब काहू । लोक लाहु परलोक निबाहू ।।

—मा० १.२०.२

परम सरल सुमिरत सुखदाई । लोकानन्द परलोक भलाई ।

—बि० सा०, पृ० ९

१ मा० १.२२८.२ (पू०)
२ मा० १.२४०.५ (पू०)
३ मा० १.३०६.८ (उ०)
४ मा० १.३२३.२ (पू०)
५ मा० १.३४०.१ (पू०)
६ मा० १.२०२.८ (पू०)
७ मा० ६.७१.८ (पू०)

(ग) गुर बिनु भव निधि तरइ न कोई । जों बिरंचि संकर सम होई ॥

—मा० ७.९३.५

ब्रह्मा विष्णु महेश ते, जो अधिकी ह्वै जाय ।
गुर बिन भव निधि ना तरे, कहत निगम अस गाय ॥

—बि० सा०, पृ० १७

(घ) बरषहिं सुमन सुअंजलि साजी । गहगहि गगन दुंदुभी बाजी ॥

—मा० १.१९१.७

देव दुंदुभी देइं सुमन बरसावहीं ।

—बि० सा०, पृ० ४०३

(ङ) यह सुभ चरित जान पै सोई । कृपा राम कै जापर होई ॥

—मा० १.१९६.६

यह सब चरित जाय तब जाना । जब उर बसैं आय भगवाना ॥

—बि० सा०, पृ० ४०५

(च) जगत पिता मैं सुत करि जाना ।

—मा० १.२०२.७ (उ०)

जगत पिता तुम अज भगवाना । मैं बिन ज्ञान पुत्र करि माना ॥

—बि० सा०, पृ० ४०९

(छ) समय जानि गुर आयसु पाई । लेन प्रसून चले दोउ भाई ॥

—मा० १.२२७.२

समय पाय आयसु चले, सुमन लेन दोउ भ्रात ॥

—बि० सा० पृ० ४३८

(ज) स्याम गौर किमि कहौं बखानी । गिरा अनयन नयन बिनु बानी ॥

—मा० १.२२९.२

रूप अनूप सकौं किमि भाखी । नैन अबैन बैन बिन आँखी ॥

—बि० सा०, पृ० ४३८

(झ) जिन्ह के रही भावना जैसी । प्रभु मूरति तिन्ह देखी तैसी ॥

—मा० १.२४१.४

एहि बिधि रहा जाहि जस भाऊ । तेहिं तस देखेउ कोसल राऊ ॥

—मा० १.२४२.८

जिन जेहि भाँति भावना आनी । तिन तस देखे शारंग पानी ॥

—बि० सा०, पृ० ४४२

(ञ) सिख हमारि सुनि परम पुनीता । जगदम्बा जानहु जियं सीता ॥
जगत पिता रघुपतिहि बिचारी । **भरिलोचन छवि लेहु निहारी ॥**

—मा० १.२४६. २–३

जगत पिता रघुपति कहँ जानौ । जगजननी जानकिहि पिछानौ ॥
त्यहिते दुर्वासना नेवारी । **भरि लोचन छवि लेहु निहारी ॥**

—बि० सा०, पृ० ४४३

(ट) सखीं कहहिं प्रभु पद गहु सीता। करति न चरन परस अति भीता॥
गौतम तिय गति सुरति करि नहिं परसति पग पानि।
**मन बिहँसे रघुबंस मनि प्रीति अलौकिक जानि॥**

—मा० १.२६५.८–१.२६५

सखिन कह्यो पति पद गहु बाला। छुवत न मुनि गुनि तिय करि हाला॥
....   ....   ....   ....   ....   ....   ....

**प्रीति अलौकिक** समुझि कै, **मन बिहँसे** रघुनाथ॥

—बि० सा०, पृ० ४४६

(ठ) **हृदयं न हरषु विषादु कछु बोले श्री रघुबीरु॥**

—मा० २.२७० (उ०)

**हृदय न हर्ष विषाद कछु बोले** श्रीरघुनाथ तब॥

—बि० सा०, पृ० ४४८

(ड) बहुरि कीन्ह कोसलपति पूजा॥ जानि **ईस सम भाउ न दूजा॥**

—मा० १.३२१.१

सहित बरात दशरथे पूजा। मानि **ईश सम भाव न दूजा॥**

—बि० सा०, पृ० ४६१

(ढ) जे पद सरोज मनोज अरि उर सर सदैव बिराजहीं।
....   ....   ....   ....   ....   ....
....   ....   ....   ....   ....   ....

ते पद पखारत भाग्य भाजनु जनकु जय जय सब कहें॥

—मा० १.३२४. ११-१६

जे पद बसत महेश उर, ध्यावत मुनि जन ढेर।
ते पद पद्म पखारहीं, धन्य भाग्य नृप केर॥

—बि० सा०, पृ० ४६२

(ण) सुन्दरी सुन्दर बरन्ह सह सब एक मंडप राजहीं।
जनु जीव उर चारिउ अवस्था बिभुन सहित बिराजहीं॥

—मा० १ ३२५. २५-२६

सबर सुन्दरी राजहिं कैसे। जिय युत बिभुन अवस्था जैसे।

—बि० सा०, पृ० ४६२

(त) एक भरत कर संमत कहहीं। एक उदास भायं सुनि रहहीं॥
कान मूदि कर रद गहि जीहा। एक कहहिं यह बात अलीहा॥
सुकृत जाहिं अस कहत तुम्हारे। **रामु भरत कहुँ प्राण** पिआरे॥

—मा० २.४८. ६-८

कोउ कह भरतहु कर मत होई। सुनि कर कान राखि कह कोई।
लागत अघ अस किए बखाना। **राम भरत कहँ प्राण** समाना॥

—बि० सा०, पृ० ४८५

(थ) तेहि अवसर एक ताप सुआवा । तेज पुंज लघुबयस सुहावा ।।

—मा० २.११०.७

तेहि अवसर तापस इक आवा । करि बिनती हरिधाम सिधावा ।।

—बि० सा०, पृ० ४९०

(द) जिन्ह जिन्ह देखे पथिक प्रिय सिय समेत दोउ भाइ ।।
भव मगु अगमु अनन्दु तेइ बिनु श्रम रहे सिराइ ।।
अजहुं जासु उर सपनेहुँ काऊ । बसहुँ लखनु सिय रामु बटाऊ ।।
राम धाम पथ पाइहि सोई । जो पथ पाव कबहुँ मुनि कोई ।।

—मा० २.१२३–२.१२४.२

जिन सिय राम बटोही हेरे । भव दुख दूरि भये तिन केरे ।।
अजहुं जासु उर वह छवि आवै । निश्चय सो पर धाम सिधावै ।।

—बि० सा०, पृ० ४९१

(ध) हानि लाभु जीवनु मरनु, जसु अपजसु विधि हाथ ।।

—मा० २.१७१ (उ०)

हानि लाभ जीवन मरण, दुख सुख सबके साथ ।।

—बि० सा०, पृ० ४९४

(न) गिरिबरु दीख जनकपति जबहीं । करि प्रनामु रथत्यागेउ तबहीं ।।
राम दरस लालसा उछाहू । पथ श्रम लेसु कलेसु न काहू ।।
मन तहँ जहँ रघुवर बैदेही । बिनु मन तन दुख सुख सुधि केही ।।

—मा० २.२७५.२-४

गिरिवर देखि जनक रथ त्यागा । कीन्ह प्रणाम सहित अनुरागा ।।
मग श्रम स्वल्पन काहू पावा । मनु प्रभु पास प्रथमही आवा ।।

—बि० सा०, पृ० ५०६

(प) सुनि ब्रत नेम साधु सकुचाहीं । देखि दसा मुनिराज लजाहीं ।।

—मा० २.३२६.४

नेम प्रेम लखि भरत कर, मुनिजन मन सकुचात ।।

—बि० सा०, पृ० ५१४

(फ) सिंघासन प्रभु पादुका बैठारे निरुपाधि ।।

—मा० २.३२३ (उ०)

सिंहासन प्रभु पादुका, बैठारी अनुरागि ।।

—बि० सा०, पृ० ५१४

(ब) अवध राजु सुरराजु सिहाई । दशरथ धनु सुनि धनदु लजाई ।
तेहिं पुर बसत भरत बिनु रागा । चंचरीक चंपक जिमि बागा ।।

—मा० २.३२४.६-७

सुनि अवध सुख सुर राज लाजत धनद धन लखि रागही ।
त्यहि त्यागि दीन्हयो भरत किमि जिमि मधुप चंपक बागही ।।

—बि० सा०. पृ० ५१५

(भ) सरिता बन गिरि अवघट घाटा। पति पहिचानि देहिं बर बाटा ।।
जहँ जहँ जाहिं देव रघुराया। करहिं मेघ तहँ तहँ नभ छाया ।।

—मा० ३.७.४-५

प्रभुहि चलत लखि गिरि मग देहीं। घन सुछाँह महि मृदु ह्वै लेहीं ।।

—बि० सा०, पृ० ५१६

(म) दरस लागि प्रभु राखेउँ प्राना। चलन चहत अब कृपा निधाना ।।

—मा० ३.३१.४

रहे प्राग तब दरशन होता। चलन चहत अब कृपा निकेता ।।

—बि० सा० पृ० ५३२

(य) बालि परमहित जासु प्रसादा। मिलेहु राम तुम्ह समन बिषादा।

—मा० ४.७.१६

बालि हमार परमहितकारी। मिले आइज्यहि आपु ऊधारी ।।

—बि० सा०, पृ० ३५६

(र) प्रभु अजहूँ मैं पापी अन्तकाल गति तोरि।

—मा० ४.६ (उ०)

प्रभु अजहूँ अघ बने हमारे। अन्त काल भे दरश तुम्हारे ।।

—बि० सा०, पृ० ५३६

(ल) समाचार पुरवासिन्ह पाए। नर अरु नारि हरषि सब धाए ।।
.... .... .... .... .... .... ....

एक एकन्ह कहँ बूझहिं भाई। तुम्ह देखे दयाल रघुराई ।।

—मा० ७.३.४, ८

जहँ तहँ सुनि पुर नारि नर, धाये दरशन हेत।
एक एकते कहहिं तुम, देखे कृपानिकेत ।।

—बि० सा०, पृ० ६१२

उपर्युक्त अध्ययन से यह स्पष्ट है कि विश्राम-सागर पर मानस की भक्ति का ही नहीं प्रत्युत पंक्ति-पंक्ति का प्रभाव है।

### ६. "उभय प्रबोधक रामायण"

"उभय प्रबोधक रामायण" के रचयिता महात्मा बनादास जी हैं। यों तो इन्होंने बहुत से ग्रन्थों की रचनाएँ की थीं[1] परन्तु उनमें "उभय प्रबोधक रामायण" ही सर्वाधिक प्रसिद्ध है। डा० भगवतीप्रसाद सिंह के शब्दों में "महात्मा बनादास का जन्म गोंडा जिले के अशोकपुर नामक गाँव में पौष शुक्ल ४, सं० १८७८ (१८२१ ई०) में हुआ था।"[2] परन्तु डा० रामकुमार वर्मा ने "इनका आविर्भाव काल सम्वत् १८६०"[3] माना है। "उभय प्रबोधक

---

१ रामभक्ति में रसिक सम्प्रदाय, डा० भगवतीप्रसाद सिंह, पृ० ४८४-४८५
२ वहीं, पृ० ४८१
३ हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास, पृ० ५५०

रामायण'' का रचना-काल संवत् १९३१ अगहन शुक्ल पंचमी है।[१] गोस्वामी तुलसीदासजी की तरह महात्मा बनादास भी यथार्थतः दास्यभाव के ही उपासक थे। ऐसे रसिक-परम्परा के साहित्य पर शोध-प्रबन्ध प्रस्तुत करने वाले विद्वानों ने उनकी ''मधुरा भक्ति'' एवं रसिकोपासना की भी चर्चा की है।[२] उभय प्रबोधक रामायण से यह स्पष्ट है कि शैशवावस्था से ही बनादास की प्रवृत्ति आध्यात्मिक साधना की ओर उन्मुख हो चली थी और उन्होंने पुनर्जन्म न लेने का निश्चय कर लिया था।[३] तुलसी के ''मानस'' का इस ग्रन्थ की पंक्ति-पंक्ति पर प्रभाव पड़ा है। जिस तरह तुलसी ने मानस के सात काण्ड रखे हैं, उसी तरह इन्होंने भी अपने ग्रन्थ में सात खण्ड रखे हैं।[४] वे सात खण्ड निम्नांकित हैं—

गुरु खण्ड, नाम खण्ड, अयोध्या खंड, विपिन खंड, विहार खंड, ज्ञान खंड और शान्ति खंड।[५]

''प्रथम गुरु खंड'' के पूर्व एक 'प्रथम मूल खंड' भी है जिसमें कवि ने संक्षेप में सम्पूर्ण राम-कथा का सारगर्भित वर्णन प्रस्तुत कर दिया है। इसमें रावण के घोर अत्याचार से त्रस्त पृथ्वी एवं देवताओं का ब्रह्मा के पास जाकर अपनी व्यथा सुनाने का वर्णन ठीक मानस जैसा ही है।[६] भगवान् के निवास-स्थान के संबंध में देवताओं एवं शिव के जो यहाँ कथन हैं, वे मानस से सर्वथा प्रभावित हैं।[७] राम के सौन्दर्य एवं महिमा वर्णन के क्रम में उभय

---

१ उ० प्र० रा०, पृ० ६३, पं० सं० ३६

२ (क) रामभक्ति साहित्य में मधुर उपासना—डा० भुवनेश्वरनाथ मिश्र ''माधव'' —पृ० २८७

(ख) रामभक्ति में रसिक सम्प्रदाय—डा० भगवतीप्रसाद सिंह, पृ० ४८४

३ उ० प्र० रा०, पृ० ४९८, २९ पू०—

बाढ़ी श्रद्धा हिये बालपन ते अति भारी।।
यहि तन नाघौं जक्त फिरौं नहिं अबकी पारी।।
बिघन विपति जो परै सहौ सो सुठि हरषाई।
याही दृढ़ संकल्प जाहि ते फिरि नहिं आई।।

४ उभय प्रबोधक रामायण है नाम जाको सात खंड सात छंद सारो जग हित है।
—उ० प्र० रा०, पृ० ६३, प० सं० ३६ की अंतिम पंक्ति

५ वहीं, प० सं० ३७

६ उ० प्र० रा, पृ१, दंडक-२,
मा० १.१८३.१-१.१८४

७ (क) पुर बैकुंठ जान कह कोई। कोउ कह पयनिधि बस प्रभु सोई।।
—मा० १.१८५.२

कोउ बैकुंठ गोलोक कोउ क्षीर निधि भाव निज २ सकल सुर बतावैं।।
—उ० प्र० रा०, पृ० १, दंडक २

(ख) तेहिं समाज गिरिजा मैं रहेऊँ। अवसर पाइ बचन एक कहेऊँ।।
हरि व्यापक सर्वत्र समाना। —मा० १ १८५.४-५ (पू०)
शम्भुत्यहि समय बीचारि उर वहत भे ब्रह्म व्यापक सकल लोक माहीं।
—उ० प्र० रा, वहीं

प्रबोधककार ने मानस के ही विशेषणों एवं शब्दावलियों का प्रयोग किया है ।[१] तुलसी की तरह वे भी भगवान् के सगुण-निर्गुण दोनों रूपों की चर्चा करते हैं ।[२] अपने आश्रम में भगवान् राम के पदार्पण पर मानस में भरद्वाज मुनि का कथन है—

**''आजु सुफल तपु तीरथ त्यागू । आजु सुफल जप जोग बिरागू ॥**
**सफल सकल सुभ साधन साजू । राम तुम्हहि अवलोकत आजू ॥''**[३]

यहाँ भी वे वही बात कहते हैं—

**''योग तप यज्ञ व्रत भजन वैराग्य तप सकल साधन भये सिद्धि आजू ।''**[४]

इसी तरह वन-मार्ग में राम के पीछे चलती हुई सीता एवं लक्ष्मण का बनादास ने भी तुलसी की तरह वर्णन किया है ।[५] भरत की भायप-भक्ति[६] एवं सुतीक्ष्ण की प्रेम विह्वलता[७] के वर्णन में भी उनपर मानस का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है । वस्तुतः बनादास की दृष्टि में तपोमय जीवन यापन करने वाले आदर्श भक्तों में भरत का ही अग्रण्य स्थान है । वे ही उनकी तपस्या के आदर्श थे । उनका अखंड विश्वास था कि भगवान् के वियोग में भरत की तरह कठोर तपस्वी का जीवन यापन करते हुए शरीर तपाने से, आज भी भगवान् प्राप्त किये जा सकते हैं । मानसकार के स्वर में स्वर मिलकर उनका भी यही कथन है—

---

१ (क) मा० १.१६६.१-११
उ० प्र० रा०, पृ०२, पं० १५-२५; पृ० ३, प० सं० ४, पं० १७; पृ० ६, पं० १५-१८; पृ० १६ की अंतिम दो पंक्तियाँ; पृ० १७, पं० १-१३
(ख) मा० १.२२०.४-८
उ० प्र० रा०, पृ० ११४, प० सं० ४२

२ उ० प्र० रा, पृ० १७, पं० १५-१७

३ मा० २.१०७.५-६

४ उ० प्र० रा०, पृ० ६, छप्पै ७

५ प्रभु पद रेख बीच बिच सीता । धरति चरन मग चलति सभीता ॥
सीय राम पद अंक बराएँ । लखन चलहिं मगु दाहिन लाएँ ॥
—मा० २.१२३.५-६

राम कंज पद रेख जानकी चलत बचाये ॥
लषण दक्ष मग देत सिया रघुबर पद रेखा ।
—उ० प्र० रा०, पृ० ६, पं० २०-२१

६ मा० २.१७४.२; २.१७५.४; २.१७६.१-६; २.१८३.१-२
उ० प्र० रा०, पृ० ७, पं० ३-५
(ख) मा० २.२०२.१
उ० प्र० रा०, पृ ७, पं० १४-१५
(ग) मा० २.२४०.२; २.२४०-८
उ० प्र० रा०, पृ० ७, पं० १६-१८
(घ) मा० ७.१ (ख) ; ७.१.८
उ० प्र० रा०, पृ० १२, पं०३-६

७ मा० ३.१०.३२.१
उ० प्र० रा०, पृ० ८, पं० ४-११

चौदह वर्ष को राम गये बन भूप तजे तन जान जहाना ।
अवध निवासी सहे सब संकट कै तप औ ब्रत साधन नाना ।।
लक्ष्मण औ सिय संग दिये भय भस्म घरै महँ भर्त सुजाना ।
दासबना सनबन्ध जो राम से तो किन लोजिए पंथ पुराना ।।[१]

यथार्थतः यहाँ "भय भस्म घरै महँ भर्त सुजाना" में

"लखन राम सिय कानन बसहीं । भरतु भवन बसि तप तनु कसहीं ।।
दोउ दिसि समुझि कहत सब लोगू । सब बिधि भरत सराहन जोगू ।।"[२]

की ही प्रांजल प्रतिध्वनि है ।

तुलसी की तरह ही बनादास ने भी राम एवं सीता को समस्त संसार का पिता एवं माता घोषित किया है तथा अग्नि-परीक्षा में छाया-सीता के ही जलने का उल्लेख किया किया है ।[३] राम के भिन्न-भिन्न अवतार[४] तथा सीता के अपरिमित सौन्दर्य एवं शक्ति है । के सम्बन्ध में[५] भी तुलसी की मान्यता से बनादास की मान्यता सर्वथा मिलती-जुलती है ।

अपने ग्रन्थ के "प्रथम गुरु खण्ड" में महात्मा बनादास ने गोस्वामी तुलसीदासजी के महत्व का जोरदार शब्दों में प्रतिपादन करते हुए उनके प्रति अपनी प्रगाढ़ भक्ति प्रदर्शित की है ।[६] उन्होंने स्पष्ट शब्दों में तुलसी को अपना गुरु स्वीकार किया है[७] और भगवान की साक्षी लेकर अपनी कृति को उनकी कृपा का प्रसाद बतलाया है ।[८] तुलसी के ग्रन्थों का नामोल्लेख करते हुए बनादास ने उन्हें कवि सम्राट घोषित किया है[९] और अन्यान्य शस्त्रों एवं ग्रन्थों को छोड़कर उन्हीं की रचनाओं के अमृत रस के आस्वादन का परामर्श दिया है ।[१०] इस घोर कलिकाल में उनकी दृष्टि में तुलसीकृत मानस ही साधु-संतों के जीवन का

---

१ उ० प्र० रा०, पृ० १४, सवैया ४६
२ मा० २.३२६. २-३
३ मा० ६.१०६.११; १.२४६. २-३
उ० प्र० रा०, पृ० ११, छन्द ३२, पं० १-२—
"जरी विश्वमन मौलि जरयो माया प्रतिविम्वा ।
राम सकल के पिता जानकी सब जग अम्वा ।।
४ मा० ६.११०; ७-८
उ० प्र० रा०, पृ० ४१७, पं० सं० ८०
५ मा० ३ २२.९; १. श्लो० ५; १.१४८. २-४
उ० प्र० रा०, पृ० ५२, प० सं० ७६
६ उ० प्र० रा०, प्रथम गुरु खण्ड, प० सं० १-९; ११-१५; १६-२०; २१-२४; २७-२८; ३५:३७; ४०-४१; ४४, ४५, ४८, ५२-५५; ५९, ६१, ६३, ६६, ७१-७२; ७७, ७९, ८१, ८२, ८४, ८८, ८६, ८९, ९१, ९८, १००, १०२, १०४, १०६, १०७।
७ उ० प्र० रा०, पृ० २१, प० सं० ९ की अन्तिम पंक्ति
पृ० २५, प० सं० ३२ की तीसरी पंक्ति
८ वही, पृ० २०, प० सं० ३ की अन्तिम पंक्ति
९ वही, पृ० २६, प० सं० ३४
१० वही, पृ० २७, प० सं० ३९

सर्वस्व है।[1] इनकी प्रभूत प्रशंसा करते हुए "ऐसे सद्ग्रन्थ" में "प्रीति" "प्रतीति" नहीं रखने वालों की उन्होंने तीव्र भर्त्सना की है।[2] गोस्वामी जी की महिमा का दिग्दर्शन कराते हुए बनादास ने यहाँ तक कह दिया है कि "जो अवतार न होत गुसांई को को जग जानतो राम बेचारे।"[3]

अपने ग्रन्थ के "द्वितीय नाम खण्ड" में मानसकार की तरह इन्होंने भी भगवान राम के नाम की अपार महिमा घोषित की है।[4] वस्तुतः बनादास का यह नाम-महिमा-वर्णन मानस के बालकाण्ड में वर्णित नाम-वन्दना-प्रकरण[5] से अक्षरशः प्रभावित है। तुलसी का कथन है—

(क) "अगुन सगुन बिच नाम सुसाखी। उभय प्रबोधक चतुर दुभाषी॥"[6]

(ख) "अगुन सगुन दुइ ब्रह्म सरूपा। अकथ अगाध अनादि अनूपा॥
मोरें मत बड़ नाम दुहूतें। किए जेहिं जुग निज बस निज बूतें॥"[7]

बनादास भी कहते हैं—

(क) "अगुण सगुण दोउ रुपन को बोध करै एक राम नाम नहिं दूसरे को कामजू।
अगम अनादि दोऊ अकथ अनूप अति मति न सकति कहि महासुख धाम जू॥[8]

(ख) "निरगुण सरगुण ब्रह्म स्वरूप अगाध अनूप करै को बखाना॥
.... .... .... .... .... .... ...
नाम अधीन उभय तिहुँ काल में पूरण प्रेम हृदय ठहराना॥"[9]

महान से महान होकर भी राम नाम में लव नहीं लगाने वालों की बनादास ने बड़ी भर्त्सना की है[10] और बार-बार अपने इस कथन की आवृत्ति की है कि—

दास बना न कछू बनि आय जो राम को नाम नहीं लवलाई॥[11]

---

१ "दारुण काल बेहाल सबै जग बुद्धि भै मंद पढ़े को पुराना।
.... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... ....
दास बना हमरे मत से तुलसीकृत साधु को जीवन प्राना।
—वही, पृ० ३३ प० सं० ७५

२ वही, पृ० २२, प० सं० १३ की अन्तिम दो पंक्तियाँ

३ उ० प्र० रा०, पृ० ३०, प० सं० ५७, पं० २

४ उ० प्र० रा०, नाम खण्ड, प० सं० १-५, ८, ९, १३, १५, १८, २७, २९, ३६-३८ ५०-५६, ६३, ७०, ८९-९१, ९४।

५ मा० १.१९.१—१.२८.१

६ मा० १.२१.८

७ मा० १.२३.१-२

८ उ० प्र० रा०, पृ० ५१, प० संख्या ७०, पं० १, २

९ वही, पृ० ६०, प० सं० १७, पं० १, ३

१० वही, पृ० ५५-५६, प० सं० ९५-१०३

११ वहीं।

तुलसी की तरह इन्होंने भी बार-बार अपनी यह आस्था व्यक्त की है कि इस घोर कलिकाल में संसार सागर को पार करने के लिए भगवान राम के नाम के अतिरिक्त अन्य कोई आधार नहीं है।[1] "नाम खण्ड" के अतिरिक्त अपने ग्रन्थ के अन्यान्य खण्डों में भी स्थल-स्थल पर कवि ने सशक्त शब्दों में नाम की महिमा का गायन किया है[2] और समस्त साधनों एवं आशाओं को गरल के समान परित्याग कर दिवारात्र नाम-स्मरण करने वाले बड़भागी जनों की प्रभूत प्रशंसा की है।[3]

अपने ग्रन्थ के "अयोध्या खण्ड तृतीय" के प्रारम्भ में महात्मा बनादास जी ने तुलसीदास जी की तरह ही विविध देवी-देवताओं, सन्तों, शास्त्रों, राम से सम्बन्धित पुरुषों एवं स्थलों की बार-बार अभिवन्दना करते हुए उनसे रामभक्ति प्रदान करने को करबद्ध प्रार्थना की है।[4] तुलसी के स्वर में स्वर मिलाकर वे आगे कहते हैं—

"रामायण शत कोटि मुनिन बहु विधिहु बखाना ।
महिमा कोटि समुद्र पार कोउ लहत न जाना ।।
निज निज मति अनुहारि भाव भक्ती के गाये ।
वचन बुद्धि मन शुद्ध हेत सरधा अधिकाये ।।
जिमि पिपीलिका सिन्धु को करत मनोरथ पार हित ।
कह बनादास तिमि मोरि गति लागो भाँति अनेक चित ।।"[5]

इस पद्य में वर्णित "शत कोटि" रामायण को तुलसी भी स्वीकार करते हैं[6] और बनादास भी। तुलसी ने भी रामचरित की महिमा को अपार समुद्र कहा है[7] और बनादास भी वही कहते हैं। मुनि गण ने अपनी-अपनी रुचि के अनुसार भक्तिभाव से पूर्ण रामायण रची,

---

१ उ० प्र० रा० पृ० ४०, प० सं० की प्रारम्भिक दो पंक्तियाँ
पृ० ४१, प० सं० १५ की अन्तिम दो पंक्तियाँ
पृ० १८२; प० सं० ६२ की अन्तिम दो पंक्तियाँ
पृ० ५१४, प० सं० २६
पृ० ५२२, प० सं० ७१ की पहली और दूसरी पंक्ति—
"सकलौ साधन शून्य है काहू में नहिं सार ।
ताते कलियुग में रहेउ एक नाम आधार ।।"

२ वही, पृ० १५, प० सं० ५०, पं० १, पृ० १६, पं० २, पृ० २४, पं० सं० २६ की अन्तिम पंक्ति, पृ० २५, प० सं० ३२, पं० १; पृ० ४८२, प० सं० ३०, पं० १, प० सं० ३२-३४, पृ० ४८६, प० सं० ५०, पृ० ५०६, प० सं० ६३-६६; पृ० ५२७, प० सं० १०२ के प्रारम्भ और अन्त की पंक्ति ।

३ वही, पृ० १८, पं० ४-६

४ मा० १.१५.१—१.१८.६
उ० प्र० रा०, पृ० ५७-५६, प० सं० १-१०

५ उ० प्र० रा०, पृ० ६३-६४, प० सं० ४०

६ मा० १.३३.६ (ऊ); ७.५२.२ (पू०)

७ मा० १.३६१.१०

यह बात दोनों कवियों को मान्य है।[1] वचन बुद्धि मन शुद्ध हेत'' एवं ''निज गिरा पावनि करन कारन''[2] में कोई विशेष अन्तर नहीं है। ''जिमि पिपीलिका सिन्धु को करत मनोरथ पार हित'' और ''जिमि पिपीलिका सागर थाहा। महामंद मति पावन चाहा।''[3] में प्रकरण भिन्न होने पर भी अर्थ की दृष्टि से कोई अन्तर नहीं है। ठीक इसी तरह विश्वामित्र का राजा दशरथ से राम-लक्ष्मण की याचना,[4] राम-लक्ष्मण सहित उनका मिथिला गमन,[5] राम-लक्ष्मण को देखकर जनक की प्रेम-मुग्धता,[6] राम-लक्ष्मण के द्वारा विश्वामित्र की सेवा,[7] पुष्पवाटिका प्रसंग,[8] वनगमन प्रकरण में केवट का प्रेम[9], भरत को वन आते देख लक्ष्मण की उग्रता,[10] चित्रकूट की सभा और उसमें राम-भरत संवाद[11] आदि प्रसंगों के जो महात्मा बनादास जी ने वर्णन किये हैं, उन पर रामचरितमानस का स्पष्टतः प्रभाव परिलक्षित होता है। इन स्थलों में कहीं-कहीं तो मानस की शब्दावली का भी प्रचुर परिमाण में प्रयोग किया गया है और यत्र-तत्र थोड़ा परिवर्तन करके वहाँ की शब्दावली ग्रहण की गयी है।

तुलसी की तरह ही बनादास ने भी राम और शिव की एकता प्रतिपादित की है। तथा रामभक्त का लक्षण शिव के चरणों में निश्छल प्रेम बतलाया है।[12] वस्तुतः शिव के इष्ट देव राम ही हैं और शिव से बढ़कर राम को प्रिय कोई नहीं है, मानस में निरूपित इस तथ्य की आवृत्ति बनादास जी ने भी की है।[13] तुलसी की शब्दावली में ''गणिका

---

१ मा० १ १३.१०

२ मा० १ ३६१.६

३ मा० ३.१.६

४ मा० १.२०७.६; १.२०८. २-५
उ० प्र० रा०, पृ० १०७, प० सं० १००, पं० १, ४ तथा सवैया २

५ मा० १-२१२. १-४
उ० प्र० रा०, पृ० ११०-११, प० सं० २३

६ मा० १.२१६. १-५
उ० प्र० रा०, पृ० १११, प० सं० २६-२८

७ मा० १.२२६. १-८
उ० प्र० रा०, पृ० ११५, प० सं० ५१-५२

८ मा० १.२२१. २-६; १.२२२.१, १.२२३. ७
उ० प्र० रा०, पृ० ११४, प० सं० ४३-४४

९ मा० २.१००.३–२ १००
उ० प्र० रा०, पृ० २११, प० सं० ७८-७९

१० मा० २.२२७.६--२.२३१
उ० प्र० रा०, पृ० २४२-४३, प० सं० ७३-८३

११ मा० २.२६०.२–२.३०६
उ० प्र० रा०, पृ० २५१-५४, प० सं० ३१-५३

१२ मा० १.१०४.६
उ० प्र० रा०, पृ० ८२, प० सं० ५९, पं० १, २

१३ मा० १.५१.८ (पू०); ६.२.६ (पू०)
उ० प्र० रा०, पृ० ८२, पं० सं० ६०, पृ० ४४८, प० सं० ७७, पं० ३-४
''नित गंगा स्नान करहिं शंकर की पूजा।
बार बार प्रभु कहे नहीं प्रिय शिव सम दूजा।।''

अजामिल ब्याध गीध'' आदि के उद्धार के पौराणिक उदाहरण उपस्थित कर बनादास ने भी लोगों को राम-भक्ति की प्रबल-प्रेरणा प्रदान की है।[1] अपने ग्रन्थ में सन्त, गुरु एवं राम इन तीनों की महत्ता का बार-बार प्रतिपादन करते हुए[2] तुलसी की तरह ही उन्होंने सत्संग एवं सत्संगति की अपार महिमा घोषित की है।[3] अपने आराध्य की जन्मभूमि से उन्हें इतना प्रगाढ़-प्रेम है कि दुःख-सुख को समान भाव से सहते हुए वे इस शरीर से अहर्निश अयोध्या में ही निवास करना चाहते हैं।[4]

यों तो "उभय प्रबोधक रामायण" के शेष खण्डों की कथा प्रायः रामचरितमानस की कथा से काफी साम्य रखती हैं परन्तु विहार खन्ड में वन से लौटने के उपरान्त भगवान राम एक बार और जनकपुर जाते हैं और वहाँ से लौटते समय काशिराज के अतिथि बनते हैं।[5] बनादास जी ने काशिराज के द्वारा किये गये भगवान राम के आतिथ्य-सत्कार का बड़ा ही सुन्दर चित्रांकन किया है। वस्तुतः यह महात्मा बनादास जी की सर्वथा-मौलिक उद्भावना है। इस तरह उन्होंने प्रकारान्तर से गोस्वामी तुलसीदास जी के "हरि अनन्त हरि कथा अनन्ता",[6] "रामचरित सत कोटि अपारा"[7] आदि[8] सिद्धान्तों को ही स्वीकृत किया है। तुलसी की तरह बनादास ने भी "नाम रूपलीला धाम"[9] ज्ञान, वैराग्य, भक्ति एवं पवित्र जीवन की मर्यादाओं पर काफी बल दिया है और ज्ञान, वैराग्य के आधार पर ही भक्ति की स्थापना की है। "उभय प्रबोधक रामायण" की पंक्तियों से यह पूर्णतः स्पष्ट है कि तुलसी की तरह ये भी एक पहुँचे हुए महात्मा थे। इनका साधक भी एकमात्र दशरथ कुमार भगवान राम के आश्रय का ही अनन्य आकाँक्षी है। उसे उसी का बल है। यही कारण है कि वह स्पष्ट शब्दों में निर्घोष करता है—

"बसे अयोध्या धाम कहीं नहिं आना जाना।
एक राम की आश और नहिं जान जहाना॥"[10]

उभय प्रबोधक रामायण पर मानस की भक्ति के प्रभाव को और भी अधिक स्पष्ट करने के लिये मानस की शब्दावलियों, पंक्तियों एवं भावों का अनुकरण करने वाली अथवा उनसे साम्य रखने वाली इस ग्रन्थ की कुछ पंक्तियाँ नीचे उद्धृत की जा रही हैं—

---

१ मा० ७.१३०.६-१२
उ० प्र० रा०, पृ० १८, प० सं० ६४
२ उ० प्र० रा०, पृ० ५५३, प० सं० ४५, पं० १, २; पृ० ५५५, प० सं० ५०, प्रारम्भ एवं अन्त की पंक्ति
३ वही, पृ० ५५४, प० सं० ५१, प्रारम्भ एवं अन्त की पंक्ति।
पृ० ५५५, प० सं० ५५, पं० १, २
,, ,, ५६
४ उ० प्र० रा०, पृ० १६, पं० ८-९; पृ० ५०९, प० सं० ९७, पं० १
५ वही, पृ० ४४८, प० सं० ७५-७७
६ मा० १.१४०.६ (पू०)
७ मा० ७.५२.२ (पू०)
८ मा० १.३३.५,६
९ उ० प्र० रा०, अयोध्या खण्ड, पृ० १८१-८२, प० सं० ६१
१० वही, पृ० ५०९, प० सं० ९७, पं० १, २

(क) बन्दउँ गुरु पद कंज कृपा सिन्धु नर-रूप हरि।

—मा० १ सो० ५ (पू०)

बन्दौं गुरु पद कंज चरण रघुपति जल जाता।

—उ० प्र० रा०, पृ० १, प० सं० १

(ख) जनु मधु मदन मध्य रति लसई॥

—मा० २.१२३.३ (पू०)

कैधों रति औकाम सहित मधु लघु उपमाये।

—उ० प्र० रा०, पृ० ६, प० सं० १०

(ग) चित्रकूट के बिहग मृग बेलि बिटप तृन जाति।

—मा० २.१३८ (पू०)

चित्रकूट के विहग मृग बेलि विटप कृतकृत भये।

—उ० प्र० रा०, पृ० ६, प० सं० १०

(घ) असि रघुपति लीला उरगारी। दनुज बिमोहनि जन सुखकारी॥

—मा० ७.७३.१

नाना लीला विशद करत जन आनन्द हेता।
दनुज बिमोहन हार साधु उर समुझि सचेता॥

—उ० प्र० रा०, पृ० ११, प० सं० २

(ङ) सजल नयन तन पुलकि निज इष्ट देउ पहिचानी।

—मा० २.११० (पू०)

सजल नयन तन पुलक कबहुँ मुख बोलि न जाई॥

—उ० प्र० रा० पृ० १५, प० सं० ५०

सजल नयन तन पुलक मगन मन कंठ गदगद कर सम्पुट को किये जू।

—वही, पृ० ८५, प० सं० ८०

(च) एकु दारुगत देखिअ एकू। पावक सम जुग ब्रह्म बिबेकू॥

—मा० १.२३.४

जो गुन रहित सगुन सोइ कैसें। जलु हिम उपल बिलग नहिं जैसें॥

—मा० १.११६.३

पावक एक अहै गति दारु और एक प्रत्यक्ष सबै कोउ जाना।

.... .... .... .... .... .... ....

.... .... .... .... .... .... ....

दास बना हिम वोरा यथा जल या विधि है युग ब्रह्म विधाना॥

—उ० प्र० रा०, पृ० ५१, प० सं० ७१

(छ) जान आदिकवि नाम प्रतापू। भयउ सुद्ध करि उलटा जापू॥

—मा० १.१९.५

उलटा नामु जपत जग जाना। बालमीकि भये ब्रह्म समाना॥

—मा० २.१९४.८

नाम जपै उलटे कवि आदि सो ब्रह्म समान प्रमान परी है ।

—उ० प्र० रा०, पृ० ५५, प० सं० ६४

(ज) एक अनीह अरूप अनामा । अज सच्चिदानन्द पर धामा ।।
व्यापक विस्वरूप भगवाना । तेहिं धरि देह चरित कृत नाना ।।
सो केवल भगतन हित लागी ।

—मा० १,१३.३-५ (पू०)

ब्रह्म सच्चिदानन्द निगम जेहि नेति निरूपा ।
.... .... .... .... ....
.... .... .... .... ....
कह बनादास नर देह धरि भक्त हेत किये बहु चरित ।।

उ० प्र० रा०, पृ० ६२, प० सं० २८

(झ) मुनि श्राप जो दीन्हा अति भल कीन्हा परम अनुग्रह मैं माना ।

—मा० १.२११.९

शाप दीन हितकीन अनुग्रह मैं अति माना ।

—उ० प्र० रा०, पृ० ११० प० सं० २२

(ञ) धाए धाम काम सब त्यागी । मनहुँ रंक निधि लूटन लागी ।

—मा० १.२२०.२

त्यागि सबै गृह काज चले जनु जन्म के दारिद लूटन सोना ।

—उ० प्र० रा०, पृ० ११३, प० सं० ३८

(ट) तात जनक तनया यह सोई । धनुष जग्य जेहि कारन होई ।

—मा० १,२३१.१

तात जनक तनया सोई होत स्वयम्बर जासु हित ।

— उ० प्र० रा०, पृ० ११८, प० सं० ६९

(ठ) कहँ लगि सहिअ रहिअ मनु मारें । नाथ साथ धनु हाथ हमारें ।

—मा० २.२२९.८

नाथ साथ धनु हाथ कहाँ तक कोउ रिस मारे ।

—उ० प्र० रा०, पृ० २४२, प० सं० ७३

(ड) भरतु हंस रबिबंस तड़ागा । जनमि कीन्ह गुन दोष बिभागा ।

—मा० २.२३२.६

भरत हंस जग जनमि कीन्ह गुण दोष बिभागा ।

—उ० प्र० रा०, पृ० २५५, प० सं० ५६

(ढ) सीता मातु सनेह बस बचन कहइ बिलखाय ।।

—मा० १.२५५ (उ०)

सीता मातु सनेह बश बचन कहे बिलखाइ तब ।

—उ० प्र० रा०, पृ० ४४, प० सं० ५८

(ण) हानि कि जग एहि सम किछु भाई ।
भजिअ न रामहि नर तनु पाई ।।

—मा० ७.११२.८

करे न हरि को भजन हानि याते नहिं भाई।

—उ० प्र० रा०, पृ० ४६२, प० सं० २

(त) एक भरोसो एक बल एक आस बिस्वास।

— दोहावली, दो० २७७ (पू०)

एक भरोसा एक बल एक आस विश्वास।

—उ० प्र० रा०, पृ० ५२३, प० सं० ७२ (प्रारम्भ एवं अन्त में)

(थ) सुनि सनेह साने बचन बाची बहुरि नरेस।।

—मा० १.२६० (उ०)

सुनि सनेह साने बचन हृदय हर्ष भव भेद मन।

—उ० प्र० रा०, पृ० ५३१, प० सं० १

इस तरह उपर्युक्त अध्ययन से तुलसी परवर्ती रामभक्ति शाखा की एक उत्कृष्ट कृति बनादास कृत उभय प्रबोधक रामायण पर रामचरितमानस की भक्ति का प्रभाव असंदिग्ध है।

१० "राम स्वयंवर"

"राम स्वयंवर" के रचयिता रीवां नरेश महाराज विश्वनाथ सिंह के सुपुत्र श्री रघुराज सिंह जी हैं। "इनका जन्म संवत् १८८० में और मृत्यु संवत् १९३६ में हुई।"[1] तुलसी परवर्ती सिद्धहस्त रामभक्त कवियों में महाराज रघुराज सिंह जी का अग्रगण्य स्थान है। वस्तुतः इन्हें अपने परम रामभक्त पिता से उत्तराधिकार के रूप में ही रामभक्ति प्राप्त हुई थी। गोस्वामी तुलसीदास जी की तरह ये भी दास्य निष्ठा के भक्त थे[2] और उन्हीं की तरह इन्होंने भी राम और कृष्ण दोनों अवतारों में अभेद प्रतिपादन करते हुए दोनों की साथ-साथ वन्दना की है।[3] रघुराज सिंह ने "राम स्वयंवर" की रचना संवत् १९३४ में की थी।[4] यों तो इनकी भक्ति विषयक बहुत-सी कृतियाँ हैं[5] पर उनमें "राम स्वयंवर" निर्विवाद

---

१ हिंदी-साहित्य का इतिहास-आचार्य शुक्ल, पृ० ५७८

२ "दास की उपासना है आसना है और कछु जानो मोहि दास यदुनाथ अलवेला को।"

—भक्ति विलास, पृ० १ की अंतिम पंक्ति

३ (क) जय जय जय जदुवंश मणि, यदु नन्दन जगदीश।
जयति जनार्दन जग जनक, जानकीश अज ईश।।

—वहीं, पृ० १

(ख) अवधेश कुमार बड़ो सुकुमार भलो वसुदेव कुमार तथा।
दोउ नाथ दयानिधि जानि प्रयो शरणागत में रघुराज सदा।।

—रघुराज-विलास, भजन १६, पृ० ७०

४ "संवत उनइससै चौंतीशा।
पूरण भयो ग्रन्थ सुख आगर। राम स्वयंवर नाम उजागर।।"

—रा० स्व, पृ० ९७०

५ (क) "ताते भाषा "भागवत" रच्यौ स्वमति अनुसार।
रच्यो 'राज रंजन' बहुरि, सव रस मतन प्रकाश।।"

—रा० स्व०, पृ० ४

(ख) "अनंद अंबुधि ग्रन्थ सुहावन। मो मुख रच्यो पतित के पावन।।
मो रसना ते नाथ ही. निरमे ग्रन्थ रसाल।।"

—रा० स्व०, पृ० ९७१-९७२

(ग) द्रष्टव्य-रामभक्ति में रसिक सम्प्रदाय, पृ० ४७२

रूप से रामचरितविषयक सर्वाधिक प्रसिद्ध कृति है। यह एक वर्णनात्मक प्रबंधकाव्य है। इसके २३ प्रबंधों में से २२ में केवल बालकाण्ड की राम-कथा का ही वर्णन है। अंतिम प्रबंध में मानस के अयोध्या काण्ड से लेकर उत्तर काण्ड तक की शेष राम-कथा बड़ी शीघ्रता के साथ अत्यंत संक्षेप में कह डाली गयी है। ग्रन्थकार ने भगवान् राम एवं उन भाइयों के विवाहोत्सव का बड़ा ही अतिरंजित एवं हृदयस्पर्शी वर्णन किया है और इसी के अनुरूप ग्रन्थ का नामकरण भी "राम स्वयंवर" रखा है। महाराज रघुराज सिंह को अपने इस ग्रन्थ में राम वन-गमन, सीता-अपहरण, राम-सीता-वियोग आदि दुःखसूचक प्रसंगों की चर्चा अभीष्ट नहीं है। बालकाण्ड के पश्चात् की रामकथा में दुःखों के वर्णन का अवकाश है, जिन्हें नहीं वर्णन करने का आदेश उन्हें अपने गुरु से प्राप्त हुआ था। यही कारण है कि उन्होंने भगवान् राम के बाल चरित्र से संबद्ध उत्सवों का ही सांगोपांग गायन किया है।[1] इस ग्रन्थ की रचना का कारण बतलाते हुए ग्रन्थकार ने काशीनरेश महाराज ईश्वरी प्रसाद नारायण सिंह जी के यहाँ होने वाली रामलीला[2] तथा उक्त महाराज की आज्ञा से प्रेरणा प्राप्त करने की यों चर्चा की है—

"काशिराज तब मोहि बुलाई। भाष्यो सकल हेतु समुझाई ॥
तुलसीकृत महँ अति संक्षेपा। कहँ लगि करी अधिक परिलेपा ॥
ताते रचहु ग्रंथ यक ऐसो। तुलसीकृत रामायण जैसो ॥
युक्ति युक्ति गोस्वामी केरी। वाल्मीकि की रीति निवेरी ॥
मैं तब कह्यो परम सुख मानी। ग्रंथ रचौ तब कृपा महानी ॥"[3]

उपर्युक्त उदाहरण से स्पष्ट है कि महाराज काशीनरेश ने उन्हें वाल्मीकि और तुलसी दोनों से सहायता लेकर राम स्वयम्बर का निर्माण करने का आदेश दिया था। यहाँ तक कि बाल्मीकीय रामायण से सहायता लेते हुए "उक्ति युक्ति" तुलसी से "मानस" की ही आज्ञा थी। इसी आज्ञा को महाराज रघुराजसिंह ने सुख पूर्वक शिरोधार्य किया था और

---

१ (क) मैं असमर्थ नाथ दुख गाथा गावन में सब भाँती।
विरह विपत्ति व्यथा वर्णत में रसना रहि रहि जाती।
बहुरि स्वामिनी हरण महादुख बरणि जाइ कहु कैसे।
पुनि वियोग जग जननि नाथ को लागत कथन अनैसे ॥
ताते मम हरि गुरु निदेश दिय बालकाण्ड भरि पाठा।
करहु तजहु दुख कथा यथा ले घृत बुध त्यागत माठा ॥
ताते राम स्वयंवर गाथा रचन आश उर आई ॥
रघुपति बालचरित विवाह उछाह देहुँ मैं गाई ॥
—रा० स्व०, पृ० ५

(ख) गुरु निदेश मोहि पाठ करन को बाल कांड पर्यन्ता।
ताते बालकांड विस्तृत मैं विरचौं कथा सुसन्ता ॥
—रा० स्व०, पृ० ४६

२ रा० स्व०, पृ० २६६, प० २-१५

३ रा० स्व०, पृ० ६६६

अपने दरबार के अनेक कवियों से सहायता लेकर इस ग्रन्थ की रचना की थी।[१] राम स्वयम्बर एक वृहत् ग्रन्थ है। वह एक महाराज रघुराजसिंह की ही नहीं वरन् उनके दरबार के उद्भट विद्वानों की भी कृति है। इससे स्पष्ट है कि तत्कालीन छोटे-बड़े सभी साहित्यिक तुलसी के मानस से पूर्णतया प्रभावित थे। यथार्थ में "मानस" के बाद रामचरित सम्बन्धी "मानस के जितने भी अनुकरण हुए हैं, उनमें "राम स्वयम्बर" का अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान है। इस ग्रन्थ पर केवल तुलसी के ही नहीं किन्तु वाल्मीकि, व्यास एवं सूर के काव्यों का भी प्रभाव है। जैसा कि कवि ने स्वयं स्वीकार किया है—

> उक्ति युक्ति तुलसीकृत केरी और कहाँ में पाऊँ।
> वाल्मीकि अरु व्यास गोसाई सूरहि को शिर नाऊँ ॥[२]

पर इतना निर्विवाद रूप से सत्य है कि यह ग्रन्थ वाल्मीकि एवं तुलसी के काव्यों से ही सर्वाधिक प्रभावित है।[3] अपने ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही कवि ने तुलसी की जयध्वनि करते हुए उनकी रामायण के अमोघ प्रभाव को स्वीकार किया है[४] और उनका हवाला देते हुए उन्हीं की शब्दावली में उनके विचारों को उद्धृत किया है।[५] मानसकार की तरह

---

१ "विद्या गुरु नामानुज दासा। जासु अवधपुर सदा निवासा ॥
.... .... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... .... ....
सब जुरि मिलि यह ग्रन्थ बनायो। राम कृपा मम नाम लिखायो।"
—रा० स्व०, पृ० ६७०, पं० ११—पृ० ६७१, पं० ६

२ रा० स्व०, पृ० ६

३ (क) ताते तुलसीकृत कथा, रचित महर्षि प्रबन्ध।
विरचौं उभय मिलाइके, राम स्वयंवर बन्ध ॥
—रा० स्व०, पृ० ६७

(ख) वाल्मीकि तुलसी की गाई। रच्यों रीति सोइ करत ढिठाई।
—रा० स्व० पृ० ६६८

(ग) तुलसीदास भाषा रामायण रच्यो सन्त सुखदाई।
महा मनोहर आशु प्रसादक संमत वेद सदाई ॥
जहँ तहँ तासु प्रबन्ध लै, ताहू के अनुसार।
राम स्वयम्वर रचहुँ मैं, जन्म व्याह विस्तार ॥
—रा० स्व०, पृ० ४९

(घ) रा० स्व०, पृ० ४६, पंक्ति १-२

४ "जय जय तुलसीदास, रामायण जिन निर्मयो ॥
जासु प्रभाव प्रकाश, रसिक होत बांचत जडउ ॥
—रा० स्व०, पृ० १

५ "तुलसीदास को संमत सोऊ कीन्हो ग्रन्थ बखाना।
तीन जन्म लगि भये असुर दोउ सो द्विज वचन प्रमाना ॥
—रा० स्व०, पृ० ६८

मुकुत न भये हते भगवाना। तीनि जनम द्विज वचन प्रवाना ॥
—मा० १.१२३.१

राम स्वयम्बर ने भी गणेश, सरस्वती एवं गुरु की वन्दना की है[1] और सत्संग[2] तथा भगवान के नाम, रूप, लीला, धाम[3] पर बल दिया है। तुलसी की तरह उन्होंने भी सशक्त शब्दों में बार-बार सरयू एवं अयोध्या की महिमा का प्रतिपादन किया है[4] और अपनी यह आस्था व्यक्त की है कि इस "महाघोर कलिकाल" में संसार-सागर को पार करने के लिए भगवन्नाम के अतिरिक्त अन्य कोई आधार नहीं है।[5] उन्हीं की तरह अपनी विनम्रता प्रदर्शित करते हुये इन्होंने भी कहा है—

**नहिं जानों कछु छन्द गति, नहिं साहित्य संयोग।**
**नहिं शास्त्रन सम्बन्ध कछु, तापर ग्रस भव रोग ॥[6]**

"रामचरितमानस" नाम की महिमा के सम्बन्ध में तुलसी ने लिखा हैं—

**रामचरितमानस ऐहि नामा। सुनत श्रवन पाइअ विश्रामा ॥[7]**

अपने "राम स्वयंवर" के सम्बन्ध में रघुराजसिंह भी कहते हैं—

**याको नाम स्वयंवर नामा। कहत सुनत पूरत मनकामा ।।[8]**

अपनी रचना के सम्बन्ध में मानसकार ने कहा है कि—

छमिहहिं सज्जन **मोरि ढिठाई**। सुनिहहिं बाल बचन मन लाई ॥[9]

राम स्वयंवरकार भी कहते हैं—

क्षमौ रसिकजन **मोरि ढिठाई**। करौ प्रणाम चरण शिर नाई ।।[10]

---

१ रा० स्व०, पृ० १, पं० २-११, पृ० २, पं० १-३

२ जो कछु होय भलो कबहुँ, सो प्रभाव सत्संग ।।
—रा० स्व०, पृ० ६७१

३ नारायण को रूप नाम अरु लीला धाम सुहावन।
तिनको गाइ ध्याइ जग के जन लहत परम पद पावन ॥
.... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... ....
—रा० स्व०, पृ० २

४ रा० स्व०, पृ० ६, पं० १६-२०; पृ० ८, पं० ३, पृ० ६, पं० १७, पृ० १३, दो०—अवधपुरी मंगलवती, निरखत मंगल दानि।
भू वैकुंठ विराजती, को कहि सके बखानि ।।
पृ० १३, पं० २३-२६; पृ० १४, पं० १-२

५ महाघोर कलिकाल यह, मो सम अघी अनेक।
.... .... .... .... ....
.... .... .... .... ....
सो ऐसे कलि के समय, केवल नाम अधार।
कौनहु मिस मुख ते कढत, पीसत पाप पहार ।।
—रा० स्व०, पृ० १०३-१०४

६ रा० स्व०, पृ० १०४
द्रष्टव्य—मा० १.६.८-११

७ मा० १.३५.७

८ रा० स्व०, पृ० ६६८

६ मा० १.८.८

१० रा० स्व०, पृ० ६६८

जिस प्रकार तुलसी ने मानस के उत्तर कांड में संक्षेप में सम्पूर्ण रामकथा का वर्णन किया है,[1] उसी प्रकार राम स्वयंवर के चतुर्थ प्रबंध में रघुराज सिंह ने भी।[2] इसी प्रकार इस ग्रन्थ में राम जन्म,[3] नामकरण उत्साह,[4] बाल-लीला,[5] विश्वामित्र के द्वारा राम-लक्ष्मण की याचना पर राजा दशरथ की अधीरता,[6] अहल्या-उद्धार,[7] राम-लक्ष्मण को देखकर जनक

---

१ मा० ७.६४.७-७.६८.७

२ रा० स्व०, पृ० ५६ पृं० १८-पृ० ६०, पं० १३

३ मा० १.६१.१-१.१६२

रा० स्व, पृ० ७१-७२, कवित्त १-३, पृ० ७३, कवित्त २;
पृ० ७३, पं० २०-पृ० ७४, पं० २४—

"नवकंज सुनैना मंजुल वैना, कृत जग चेना भुजचारी,.......

.... ... ....

.... .... ....

बालक ह्वै रोवन लगे, सुरपालक निश्शंक।"

४ मा० १.१६७.२-१.१६७
रा० स्व, पृ० ६१, पं० १७-पृ० ६२ पं० १५—

"पुनि वसिष्ठ पद परशि भूपमणि विनेकरी कर जोरी।

.... .... ....

.... .... ....

चौथे सुत नृप रावरो, लहे शत्रुहन नाम॥"

५ मा० १.१६८; १.१६६;१.२०३ .५-६
रा० स्व०, पृ० ११६ कवित्त—

"योगी जाहि अत्र समाधि को लगाइ ध्यावैं, पावैं नहि साधन अनेकन करत हैं।

.... .... .... ....

सोई रघुराज आज अवध अधीश जू के; अजिर में धूरि धूसरित बिहरत हैं॥"

६ मा० १.२०८.२-५—

"**चौथेंपन पायउं सुत चारी। बिप्र बचन** नहिं कहेहु **बिचारी**॥

.... .... .... .... ....

.... .... .... .... ....

सब सुत प्रिय मोहि प्रान कि नाईं। राम देत नहिं बनइ गोसाईं॥"

रा० स्व, पृ० १७५ कवित्त—

**चौथेपन पायों पुत्र चारि**, रावरे की कृपा, मांगो मुनिराज नहिं
**वचन विचारि के**॥

.... .... .... ....

भनै रघुराज नेह सब पै समान मेरो तदपि जियोंगो कैसे राम
को निकारि के।

७ मा० १.२१०; १.२११.१-१.२११
रा० स्व०, पृ० २६३, पं० ११.१४; पं० २१-२४; पृ० १६४, पं० ३-१८
पृ० २६५, पं० १८-१६

की प्रेम मुग्धता,[१] जनकपुर-निरीक्षण,[२] सीता की पार्वती-पूजा[२], स्वयंवर-प्रसंग[३], सीता की अग्नि-परीक्षा,[४] राम-विरह में भरत की स्थिति,[५] राम-राज्याभिषेक के पश्चात् देव-स्तुति[६] इत्यादि भक्तिपरक स्थलों के जो वर्णन किये गये हैं, उन पर मानस का पूर्णतः प्रभाव परिलक्षित होता है। ग्रंथकार ने इन स्थलों में 'मानस' की शब्दावली का भी प्रचुर परिमाण में प्रयोग किया है। कहीं-कहीं तो इस ग्रंथ में 'मानस' की अर्द्धाली, एवं दोहा को प्रायः उसी रूप में या थोड़ा परिवर्तन करके ग्रहण कर लिया गया है। जैसे—

---

१ मा० १.२१४.८-१.२१६.६
रा० स्व० पृ० २९९, पं० १८-पृ० ३००, पं० ७—
" .... .... ....
.... .... .... ....

ई दोउ बालक नृप कुल पालक धौं मुनिवंश वतंस बनाई।
किधौं उभय वपु धरयो ब्रह्म इत वेगि बताइय नाहिं दुराई।।
सहज विराग बलित मन मेरो इनहिं निरखि अब गयो थकाई।
छोड़ि ब्रह्म सुख रंग्यो रूपरस जैसे चन्द्र चकोर मिताई।।
जनक वचन सुनि कह्यो गाधिसुत सत्य सत्य तुम मृषा न गाई।।"

२ मा० १.२१९.२; मा० १.२१९-१.२२२.७
रा० स्व०, पृ० ३२१, पं० १४, पं० २६-२७, पं० ३०-३१, पं० ३४.
पृ० ३२२, पं० ४-७, पृ० ३२३, पं० ३-६, पं० ११-१२, पं० १८;
पृ० ३३४, पं० १-२, पं० ९-१०

३ मा० १.२३५.४-१.२३६
रा० स्व०, पृ० ३७१, पं० ९-२२; पृ० ३७२, पृ० ३७३, पं० १-१६

४ मा० १.२४१.४-१.२४२; १.२४७.१-१.२४७:
१.२४९.१-१.२५९.७;
रा० स्व०, पृ० ३८६, पं० १२-पृ० ३८८, पं० १३;
पृ० ४००, पं० ३-२२; पृ० ४०१, पं० १५-२४;
पृ० ४०२, पं० ३-पृ० ४१९, पं० १५

४ मा० ६.१०९.६-१५
रा० स्व०, पृ० ८९३, पं० ४-८; पृ० ८९६, पं० २२-पृ० ८९७, पं० १—
"पंचवटी महँ जानकी, राम रजायसु पाय।
पावक महँ प्रवेश किय, छाया रूप टिकाय।।
— — — —
— — — —
कहयो राम सों करत प्रणामा। लेहु शुद्ध प्रभु आपनि वामा।।"

५ मा० २.३२३; २.३२४.१-५, २.३२५; २.३२६.१-४; ७.१.८; ७.१ (ख)
रा० स्व०, पृ० ६१७ पं० १-११—
"लख्यो दूरते रघुपति भ्राता। राम प्रेम मूरति अवदाता।।
— — — —
— — — —
प्रेम नेम कीन्हें मन माहीं। टरे अवधि रहिहै तनु नाहीं।।"

६ मा० ७.१२ (क) —७,१४ (क)
रा० स्व०, पृ० ९५६, पं० १२—पृ० ९५८, पं० २०

(क) जेहि प्रकार सुरसरि महि आई ।।

—मा० १.२१२.२ (उ०)

......................जिमि सुरसरि महि आई ।

—रा० स्व०, पृ० ५७, पं० ४

(ख) सूपनखा जिमि कीन्हि कुरुपा ।।

—मा० ७.६६.३ (उ०)

शूर्पणखा कुरुप जिमि कीन्ह्यो................

—रा० स्व० पृ० ५८, पं० ४

(ग) सभै सप्रेम विनीत अति, सकुच सहित दोउ भाय ।
गुरु पद पंकज शीश धरि, बैठे आयसु पाय ।।[1]

—रा० स्व० पृ० ३२९

(घ) राजत राज समाज मधि, कौशल राज किशोर ।
सुन्दर श्यामल गौर तनु, विश्व विलोचन चोर ।।[2]

—रा० स्व०, पृ० ३८८

(ङ) भरे विलोचन प्रेम जल, पुलकावली शरीर ।[3]

—रा० स्व०, पृ० ४१७, पं० ११

'राम स्वयंवर' पर 'मानस' की भक्ति का इतना प्रचुर प्रभाव है कि उनका और अधिक विवेचन करना निबंध के कलेवर में अवांछनीय विस्तार लाना होगा । अतः अब नीचे 'मानस' एवं 'राम स्वयंवर' की कतिपय समानान्तर पंक्तियाँ उद्धृत करके ही अवशिष्ट प्रभाव की ओर इंगित करा देना पर्याप्त होगा—

(क) तेहि अवसर भंजन महि भारा । हरि रघुवंस लीन्ह अवतारा ।।

—मा० १.४८.७

प्रभु अवतरेउ हरन महिभारा ।।

—मा० १.२०६.६ (उ०)

अवनि उतारन भार को, हरि लीन्ह्यौ अवतार ।

—रा० स्व०, पृ० ५

(ख) निज लोकहि बिरंचिगे देवन्ह इहइ सिखाइ ।
बानर तनु धरि धरि महि हरिपद सेवहु जाइ ।।

—मा० १,१८७

तब सब देव बोलाइ कै, कह्यौ वचन मुखचारि ।
.... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... ....

---

१ मा० १.२२५
२ मा० १.२४२
३ मा० १.२५७ (उ०)

तुम सब तासु सहाइ हेत हित धरहु कपिन अवतारा ।।

—रा० स्व०, पृ० ४५

(ग) **जब जब** होइ धरम कै हानी । बाढ़हिं असुर अधम अभिमानी ।।

.... .... .... .... .... .... ....

तब तब प्रभु धरि बिबिध सरीरा । हरहिं कृपानिधि सज्जन पीरा ।।

—मा० १.१२१.६-८

**जब जब** होती धर्म गलानी तब हरि धरि अवतारा ।
प्रगटत पावन चरित चारु जग हरत भूमि कर भारा ।।

—रा० स्व०, पृ० ६८-६९

(घ) **उपरोहित्य कर्म अति मन्दा** । वेद पुरान सुमृति कर निन्दा ।।
जब न लेउँ मैं तब बिधि मोही । कहा लाभ आगें सुत तोही ।।

—मा० ७,४८.६-७

**उपरोहिती कर्म अति निंदित** यद्यपि होत जगमाहीं ।
तदपि आज मोहि भयो सकल फल मो सम दूसर नाहीं ।।

—रा० स्व०, पृ० ९१

(ङ) गुरु गृहँ गए पढ़न रघुराई । अलप काल विद्या सब आई ।।

—मा० १.२०४.४

थोरे कालहिं में रघुनन्दन भाइन सखन समेतू ।
वेद शास्त्र पढ़ लियो दियो पुनि गुरु दक्षिण कुलकेतू ।।

—रा० स्व०, पृ० १५१

(च) **परसत पद पावन** सोक **नसावन** प्रगट भई तप पुंज सही ।
**देखत रघुनायक** जन **सुखदायक** सनमुख होइ कर जोरि रही ।
**अति प्रेम अधीरा पुलक सरीरा** मुख नहिं आवइ बचन कही ।

.... .... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... .... ....

**बिनती प्रभु मोरी में मति भोरी** नाथ न मागउँ बर आना ।
पद कमल परागा अति अनुरागा मम मन मधुप करै पाना ।।

—मा० १.२११.१-१२

**परसत पद पावन** पाप **नशावन** पावन पतित होत क्षण में ।।
**देखत रघुनायक** जग **सुखदायक** लायक होत देवगण में ।।
**अति प्रेम अधीरा पुलक शरीरा** धरि उर धीरा वचन कही ।।

.... .... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... .... ....

**विनती प्रभु मोरी मैं मति भोरी** खोरी मम विसराई ।।
निज पद रति दीजै दासी कीजै छीजै तनु सेवकाई ।।

—रा० स्व०, पृ० २९४

(छ) स्याम गौर मृदु बयस किसोरा। लोचन सुखद बिस्वचित चोरा॥
उठे सकल जब रघुपति आए। बिस्वामित्र निकट बैठाए॥

—मा० १.२१५.५-६

लोचन सुखद विश्वचित चोरन वय किशोर अति सुन्दरताई।
उठी समाज राज सुत देखत मुनि निज निकट लियो बैठाई॥

—रा० स्व०, पृ० २६६

(ज) बिप्र काजु करि बंधु दोउ मग मुनि बधू उधारि।

—मा० १.२२१ (पू०)

विप्र काज करि बन्धु दोउ, आये नगर विदेह॥

—रा० स्व०, पृ० ३२३

(झ) निसि प्रबेस मुनि आयसु दीन्हा। सबहीं संध्याबंदनु कीन्हा॥

—मा० १.२२६.१

संध्या समय विचारि मुनि, आयसु दीन उदार।
नित्यनेम संध्या करहु, श्री अवधेश कुमार॥
मुनि शसन सुनि कुँवर दोउ, संयुत मुनिन समाज।
संध्या वंदन सविधि तहँ, किये युगल रघुराज॥

—रा० स्व०, पृ० ३२६

(ञ) स्याम गौर किमि कहौं बखानी। गिरा अनयन नयन बिनु बानी॥

—मा० १.२२६.२

साँवरो सुन्दर एक मनोहर, दूसरो गौर किशोर सुखारी।
.... .... .... .... .... ...
.... .... .... .... .... ....
नैन विना रसना रसना विन, नैन कहौ किमि जाय उचारी॥

—रा० स्व०, पृ० ३५३-५४

(ट) लता भवन तें प्रगट भे तेहि अवसर दोउ भाइ।

—मा० १.२३२ (पू०)

दोउ दशरथ लाल, लता भवन ते प्रगट भे॥

—रा० स्व०, पृ० ३६१

(ठ) मनु जाहिं राचेउ मिलिहि सोवरु सहज सुन्दर साँवरो।
करुना निधान सुजान सीलु सनेहु जानत रावरो॥

—मा० १.२३६. ९-१०

गौरि कह्यो पुनि कुँवर सांवरो। शील नेह भल जानि रावरो॥
सो करुणा निधान जग जाना। तिहि समान को आन सुजाना॥

—रा० स्व०, पृ० ३७३

(ड) जिन्ह कें रही भावना जैसी। प्रभु मूरति तिन्ह देखी तैसी॥

—मा० १.२४१.४

जाकी जैसी भावना, रही मनहिं तिहि काल।
ताको तैसे लखि परे, दोउ दशरथ के लाल ॥

—रा० स्व०, पृ० ३८६

(ढ) जेहि कें जेहि पर सत्य सनेहू। सो तेहि मिलइ न कछु संदेहू ॥

—मा० १.२५९.६

जापर जाकर होत है, साँचो सरस सनेह।
सो ताको हठि मिलत है, यामें नहिं सन्देह ॥

—रा० स्व०, पृ० ४१९

**१९. "राम रसायन"**

"राम रसायन" तुलसी परवर्ती रामभक्ति शाखा का एक अत्यन्त ही महत्वपूर्ण प्रबन्ध काव्य है। इसके प्रणेता जानकीप्रसाद जी हैं।[1] ये अयोध्या के कनक भवन के महन्त थे। इन्होंने अपनी कविता में अपना नाम "रसिक बिहारी" या "रसिकेश" लिखा है।[2] इनका जन्म सम्वत् १९०१ में हुआ था।[3] यों तो रामचरित पर इनके रचित बहुत से ग्रन्थ हैं[4] पर उनमें सर्वाधिक प्रसिद्ध "राम रसायन" ही है। यही इनकी अन्तिम कृति है और इसकी रचना इन्होंने संवत् १९३९ में की।[5] इसमें कवि ने सम्पूर्ण राम कथा का वर्णन किया है पर सुखमूलक प्रसंगों के वर्णन में ही उसकी वृत्ति विशेष रमी है। यही कारण है कि ऐसे प्रसंगों का सविस्तार एवं अन्यान्य प्रसंगों का संक्षिप्त अंकन किया गया है। यह प्रबन्ध आठ विधानों में विभाजित है। ग्रन्थकार के ही शब्दों में—

**"राम रसायन के विशद, हेरौ आठ विधान ॥**
**प्रति विधान सुविभाग बहु, यथा योग अनुमान ॥**
**निर्णय१ जन्म२ विबाह३ वन४, अरु विभोग५ पुनि युद्ध ॥६**
**वर अभिषेक७ विहार८ ये, आठ विधान विशुद्ध ॥"**[6]

यथार्थतः इस काव्य में रामभक्ति की शृंगारी प्रवृत्तियों का प्राचुर्य है। "रसिक-बिहारी" जी रसिक सम्प्रदाय के महात्मा हैं। उन्हें एकमात्र अपनी सिया स्वामिनी के चरण कमलों का ही अवलम्ब है।[7] उनकी दृष्टि में उपासना की जो पाँच विधियाँ हैं, उनमें शृंगार का ही प्रथम एवं मुख्य स्थान है।[8] यही कारण है कि उन्होंने अपने इस ग्रन्थ के

---

१ राम रसायन, पृ० ५, चौ० ३२ (उ०)
२ वहीं, चौ० ३४
३ "चन्द्र१ अकास० नन्द९ महि १ जानौ।
सो बिक्रम को संवत मानौ ॥"

—रा० र०, पृ० ४, चौ० २० (पू०)

४ रा० र०, पृ० २, दो० १४, १५ तथा पृ० ३
५ रा० र०, पृ० २, प० सं० ११ तथा पृ० ३
६ रा० र०, पृ० ६, दो० ११-१२
७ रा० रा०, पृ० ४५५, प० सं० ३३; पृ० ४५६, प० सं० ३८-३९
८ सो उपासना पंच विधि, मुख्य प्रथम शृंगार ॥
सख्य दास्य वात्सल्य पुनि, है ऐश्वर्य विचार ॥

—रा० र०, पृ० ४६२, दो० ९

ग्राम वधू विलाप वर्णन,[१] "ग्रामवधु स्नेह कथन वर्णन,"[२] सीता-हरण पर राम द्वारा प्रेम की व्याख्या,[३] सुग्रीव द्वारा सीता के आभूषण दिखाये जाने पर राम के उद्‌गार,[४] सीता के विरह में व्याकुल होकर राम का विलाप,"[५], अष्टयाम लीला[६] हिंडोल विहार,[७] एवं षड्-ऋतुओं के अनुसार विरह-वर्णन[८] आदि प्रसंगों में रसिक सम्प्रदाय की साधना के सिद्धान्तों को मुखरित करने का सफल प्रयास किया है। अपने काव्य में इस तरह की शृंगारी भावनाओं की योजना करते हुए भी कवि में हम जो एक संयम का प्रवाह पाते हैं, वह निश्चय ही रामचरितमानस की भक्ति का प्रभाव है। इस ग्रन्थ में कहीं भी राम-सीता की शृंगारिक भावनाओं में ऐन्द्रिकता का समावेश नहीं हुआ है और सदैव भक्ति की मर्यादा अक्षुण्ण रही है। उदाहरणार्थ राम के राजसिंहासन पर आरूढ़ होने के पश्चात् राम-सीता के विलास-वर्णन सम्बन्धी निम्नांकित पंक्तियाँ उद्धृत की जा सकती हैं—

"ग्रीष्म ऋतु कबहूँ जल बिहरैं सखन सहित रघुवीरा॥
कबहूँ रहसि सरयू मधि सितसुतरमैं सखिन की भीरा॥
कबहूँ सुमन कुंज महँ राजैं कहुं उशीर गृहमाहीं॥
दशरथ सुत अरु जनक नन्दिनी इमि सानन्द विलसाहीं॥"[९]

इतना ही नहीं, कवि ने जो राम-वन-गमन प्रकरण में "ग्रामवधु स्नेह कथन वर्णन" प्रसंग की अवतारणा की है, उसकी पुष्टि उन्होंने "रामचरितमानस" की पंक्तियों से ही की है।[१०] जहाँ मानसकार ने उस प्रसंग की ओर व्यंग्यात्मक ढंग से संकेतमात्र किया है, वहाँ राम रसायनकार ने उसका अभिधात्मक रूप में विस्तृत वर्णन प्रस्तुत कर दिया है।

इस काव्य के प्रणयन में कवि ने संस्कृत एवं भाषा के अनेक पूर्ववर्ती ग्रन्थों से भाव ग्रहण किया है।[११] अपने ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही उन्होंने सभी प्रमुख आधार ग्रन्थों का नामोल्लेख किया है।[१२] इसी क्रम में ग्रन्थकार ने यह भी स्वीकार किया है कि उन्होंने तुलसीकृत सभी

---

१ रा० र०, पृ० १८७-१९५, छं० १-८५
२ वही, पृ० १९५-१९८, छं० १-४०
३ वही, पृ० २४४, प० सं० ७५-८०
४ वही, पृ० २५६, प० सं० ३०-३२
५ वही, पृ० ३८६, प० सं ३४-४१
६ रा० र०, पृ० ५०२-५०९, प० सं० १-८९
७ वही, पृ० ५१४-५२०, प० सं० ५३-१०४
८ वही, पृ० ५३०-५३७, प० सं० १७-७४
९ रा० रा०, पृ० ५१०, छंद ९
१० "॥तुलसीकृता रामायणे अयोध्याकांडे।
चौ० सीता लषण सहित रघुराई। ग्राम निकट जब निसरहिं जाई॥
सुनि सब बालवृद्ध नर नारी। चलहिं तुरत गृह काज विसारी॥
नारी सनेह विकल सब होंहीं। चकई सांझ समै जनु छोंहीं॥[१]
इत्यादि॥" रा० र०, पृ० १९८, छन्द ४० के बाद
११ रा० र०, पृ० ६, सों० १०; पृ० ११, चौ० ५३ (पू०)
१२ वही, पृ० ७, चौ० २३-३०

ग्रन्थों का अवलोकन किया है ।[1] उन्होंने स्थल-स्थल पर अपने कथानक को पुष्ट करने के लिए अनेक सहायक ग्रन्थों के उद्धरण भी दिए हैं[2] किन्तु यह निर्विवाद रूप से सत्य है कि उनकी शैली, शब्दावली और भाव पर तुलसी के "मानस" का ही विशेष प्रभाव पड़ा है। "मानस" का यह प्रभाव इस ग्रन्थ के प्रारम्भ से ही परिलक्षित होने लगता है। उदाहरणार्थ अपनी विनम्रता प्रदर्शित करते हुए तुलसी कहते हैं—

कबि न होउँ नहिं बचन प्रबीनू । सकल कला सब विद्या हीनू ।।[3]
.... .... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... .... ....

कबि न होउँ नहिं चतुर कहावउँ । मति अनुरूप राम गुन गावउँ ।[4]

तो "रसिक बिहारी" जी भी कहते हैं—

**नहिं कबिहौं कोविद नहौं, नहीं कछू गुणमन्त ।**
**हरिदासन को दास हौं, कृपा करत सब सन्त ।।[5]**

आगे चलकर "रसिक बिहारी" कहते हैं—

**पै निज बुधि भरोस नहिं आवे । स्वमंदता हिय सकुचावै ।।**
**याते सब सज्जन समुदाई । दीन जानि कै करौ सहाई ।।[6]**
.... .... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... .... ....

याते विनय करौं कर जोरी । क्षमियो सकल ढिठाई मोरी ।।[7]

वस्तुतः उपर्युक्त पंक्तियाँ मानस की इन पंक्तियों—

**"निज बुधि बल भरोस मोहि नाहीं । तातें विनय करउँ सब पाहीं ।**
**करन चहउँ रघुपति गुन गाहा । लघुमति मोरि चरित अबगाहा ।।[8]**
.... .... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... .... ....

छमिहहिं सज्जन मोरि ढिठाई । सुनिहहिं बाल बचन मन लाई ।।[9]

से सर्वथा प्रभावित हैं। रामचरित की अपारता को दोनों कवियों ने एक स्वर से स्वीकार

---

१ वही, पृ० ७, चौ० २८ (उ०)——"तुलसीकृत २२ सब ग्रन्थ निवेरी ।।"
२ वही, पृ० १४, चौ० २
३ मा० १.९.८
४ मा० १.१२.९
५ रा० र०, पृ० ३, दोहा १६
६ वही, पृ० ११, चौ० ५५
७ वहीं, चौ० ५७ (पू०)
८ मा० १.८.४-५
९ मा० १.८.८

किया है[1] तथा अपने-अपने ग्रन्थ के अध्ययन, श्रवण एवं हृदयंगम से होने वाले लाभ का भी प्रायः एक ही समान वर्णन किया है।[2] मानसकार का यह अखण्ड विश्वास है कि—

सारद दारु नारि सम स्वामी। रामु सूत्रधर अन्तर जामी॥
जेहि पर कृपा करहिं जनु जानी। कवि उर अजिर नचावहिं बानी॥[3]

राम रसायनकार ने उसी विश्वास को यों मुखरित किया है—

रघुवर प्रेरित शारदा, आय बसी हिय धाम॥
सोई वर्णन करत है, सिय सियपति गुण ग्राम॥[4]

इसी प्रकार तुलसी की तरह ही इस ग्रन्थ के प्रणेता ने भी भगवान के नाम, रूप, लीला, धाम पर काफी बल दिया है[5] और अयोध्या[6], सरयू[7] एवं अयोध्या तथा चित्रकूट-वासियों[8] की महिमा का जोरदार शब्दों के गायन किया है। गोस्वामी जी के ही समान "रसिक बिहारी" जी ने भी सन्त, गुरु, ब्राह्मण एवं सत्संग के प्रति अपनी अद्भुत आस्था व्यक्त की है[9] और इस ग्रन्थ के अनेकानेक स्थलों पर भगवान राम के नाम की अपार महिमा घोषित की है।[10] उनका स्पष्ट कथन है—

अति समर्थ सियराम सों, होहि भक्ति आधीन।
भक्ति नाम आधीन है, नाम सुगुरु आधीन॥
गुरु सतसंग अधीन है, संग सुभाग्य अधीन॥
भाग्य हीन बहु जन्म के, ले पति कर्म मलीन॥
सो कुभाग्य कौ जो चहै, हो सुभाग्य सुखधाम॥
तौ अनन्य दृढ़ नेमते, सुमिरे सीताराम॥[11]

---

१ मा० १.३३.६; १.१०५.३; ७.५२.२
रा० र०, पृ० ५, सो० ३, पृ० ४५, दो० १२४ (पू०); पृ० ६०६, दो० ६७; पृ० ६०७; दो० ७२; पृ० ६०८, प० सं० ८२-८४

२ मा० १.१५.१०-११
रा० र०, पृ० ११, चौ० ४९-५२, पृ० ६०८, चौ० ८७

३ मा० १.१०५.५-६

४ रा० र०, पृ० ११, दो० ६१

५ वही, पृ० १४, दो० ७६; पृ० ६०६, दो० ६५

६ वही, पृ० १२, दो० ६६-६७, पृ० १६, चौ० ३४ (पू०), पृ० १७, दो० ४७
पृ० ४३७, प० सं० २८, पृ० ४६३, दो० २१; पृ० ६०५, दो० ५२-५४

७ वही, पृ० १२-१३, प० सं० ६८-७२, पृ० ४३७, प० सं० २८, पृ० ४६३, दो० २१, पृ० ६०५, दो० ५२

८ वही, पृ० १३, दो० ७३-७४, पृ० २००, दो० १७

९ वही, पृ० १४, चौ० ३ (पू०); पृ० १९, चौ० ४, (उ०); पृ० ४६६, दो० ५५ (पू०); पृ० ४६९, दो० ७७

१० वही, पृ० ४५, दो० १२४, पृ० १४१, प० सं० २०, पृ० ४५३, प० सं० ११-१२, पृ० ४६६-४६९, प० सं० ५७-७६, पृ० ४७२, प० सं० १०५

११ वही०, पृ० ४६३, दो० २५-२७

इतना ही नहीं, राम रसायन में रामावतार के हेतु,[1] भगवान का प्राकट्य,[2] विश्वामित्र का अयोध्या आकर राजा दशरथ से राम-लक्ष्मण की याचना,[3] राम-लक्ष्मण को देखकर जनक की प्रेम-मुग्धता,[4] पुष्पवाटिका निरीक्षण,[5] पार्वती-पूजन,[6] धनुष-यज्ञ वर्णन,[7] परशुराम प्रसंग,[8] राम राज्याभिषेक,[9], राम-कैकेयी तथा राम-दशरथ संवाद,[10] राम-वन-गमन के समय लक्ष्मण-राम-संवाद,[11] सुमित्रा-लक्ष्मण-संवाद,[12] नगरवासियों की विकलता,[1] मार्गवासियों का प्रेम,[13] राम-वाल्मीकि-संवाद,[14] भरत-कौशल्या-संवाद,[15]

---

१ मा० १.१२१.२-८
राο रο, पृ० २१, चौ० २

२ मा० १.१९१.१–१.१९६
रा० र०, पृ० ३२-३४, प० सं० २०-३४ (पू०)

३ मा० १.२०६.२–१.२०८ (ख)
रा० र० पृ० ८४-८५, चौ० १ (उ०)—२६

४ मा० १.२१६.१-५
रा० र०, पृ० ९०, प० सं० ४

५ मा० १.२२७.१–१.२३५.३; १.२३७.१-४
रा० र०, पृ० १०४-११५, प० सं० १-१२७

६ मा० १.२३५.४–१.२३६
रा० र०, पृ० ११५-१६, प० सं० १२८-१३३

७ मा० १.२४०.४–१.२४१.४, १.२४४, १.२५५.६–१.२५७.८
रा० र०, पृ० ११७, दो० ४-६, पृ० ११८, प० सं० १७-२२

८ मा० १.२६८.२–१.२८५.७
रा० र०, पृ० १२३-१२६, प० सं० १-५०

९ मा० २.२–२.१०.३
रा० र०, पृ० १५७-५८, प० सं० ३-१०

१० मा० २.४१.७-८, २.४२.१, २.४४.१-५, २.४६- ३-४
रा० र०, पृ० १५९, प० सं० २६-३१

११ मा० २.७२.४-८
रा० र०, पृ० १६५, प० सं० ८५

१२ मा० २-७४.२-४
रा० र०, पृ० १६८, चौ० १०७—
"अंक लगाय कही बलि ताता । राम सीय तुव दुहुँ पितु माता ।।
जाहु संग सेवौ सतभाये । सुनि शिर नाय लषण उठि धाये ।।"

१३ मा० २.८३.३.३—
"चलत रामु लखि अवध अनाथा । बिकल लोग सब लागे साथा ।।"
रा० र०, पृ० १७०, दो० १३४-१३५, पृ० १७३, चौ० १७७—
चले राम संग पुर नर नारी । आरत रुदन शोर चहुँ भारी ।।
.... .... .... .... .... ....

१४ मा० २.११४.१–२.१२२
रा० र०, पृ० १७६, दो० १-८, पृ० १८०, प० सं० ३४-४०
मा० २.१२६.१–२.१३२.३
रा० र०, पृ० १९९, प० सं० ७-१०

१५ मा० २.१६७.५–२.१६८
रा० र०, पृ० २०४, प० सं० ४७-४८

चित्रकूट-प्रसंग,[1] भरत द्वारा नन्दि ग्राम में कठोर तपस्या और राजसिंहासन पर चरण-पादुका की स्थापना[2], शरभंग-प्रसंग,[3] मारीच-रावण-संवाद[4] शबरी की प्रेम-विह्वलता,[5] जाम्बवंत-हनुमान्-संवाद,[6] सीता-हनुमान-संवाद,[7] रावण-हनुमान-संवाद,[8] विभीषण का राम की शरण के लिए प्रस्थान और शरण-प्राप्ति,[9] राम द्वारा रामेश्वर की स्थापना,[10] कुम्भकर्ण

---

१ (क) मा० २.२०३.३-७, २.२१६.४-७
रा० र०, पृ० २०५, चौ० १४-१६

(ख) मा० २.२८०.१–२.२८०
रा० र०, पृ० २०७, चौ० ३६

(ग) मा० २.२५८.२-५, २-२६४, २.२६६-६-८
रा० र०, पृ० २०८, दो० ५१-५३

(घ) मा० २.३१६.४—
"प्रभु करि कृपा पाँवरी दीन्हीं। सादर भरत सीस धरि लीन्हीं॥"

रा० र०, पृ० २०८, दो० ५८—
"तब प्रमुदित ह्वै राम निज, चरण पादुका दीन॥
करि प्रणाम सो प्रीति युत, भरत शीश धरि लीन॥"

२ मा० २.३२३–२.३२४.५, २.३२५
रा० रा०, पृ० २०९, दो० ६७-६८, पृ० २१०, दो० ७४

३ मा० ३.७.८–३.९.१— .... .... .... .... ....
अस कहि जोग अगिनितनु जारा। राम कृपा बैंकुण्ठ सिधारा॥
रा० र०, पृ० २१७, प० सं० १३-१७— .... .... .... ....
योगानल तनु दाह करि, गये विष्णु के लोक॥

४ मा० ३.२५.१–३.२६.७— .... .... .... .... ....
उभय भाँति देखा निज मरना। तब ताकिसि रघुनायक सरना॥
रा० र०, पृ० २२५, प० सं० १२-१५— .... .... .... ....
तम मारीच चलो गुणि साथा। मरण भलो रघुबर के हाथा।
.... .... .... .... .... .... ....

५ मा० ३.३४.६-३.३५.४; ३.३६.१४-१५
रा० र०, पृ० २५२-२५३, प० सं० ३६ (उ०) — ४३; पृ० २५६, चौ० ७५-७६

६ मा० ४.३०.१-११
रा० र०, पृ० २७३, प० सं० ७३-७८

७ मा० ५.१६.३-९; ५.२७.१-२
रा० र०- पृ० २८७, प० सं० १२७-१३३ (पू०)

८ मा० ५.२२.७-५.२४.६ (पू०)
रा० र०, पृ० २९४-९५, प० सं० ५५-६०

९ मा० ५.४१-५.४८
रा० र० पृ० ३१५-३२१, प० सं० १-५४

१० मा० ६.२.३-६.३.४
जे रामेश्वर दरसनु करिहहिं। ते तनु तजि मम लोक सिधरिहहिं॥
जो गंगाजलु आनि चढ़ाइहि। सो साजुज्य मुक्ति नर पाइहि॥
.... .... .... .... ....

रा० र०, पृ० ३२६, प० सं० ५१—
"तब कहा वीर रघुवीर धीर। जो हरखि चढ़ाइहि गंग नीरं॥
अथवा रामेश्वर दरश आय। करिहैं सुमुक्त पे हैं सदाय॥"

का रावण को उपदेश,[1] विभीषण-कुम्भकर्ण-संवाद,[2] राम के अयोध्या लौटने पर सब का मिलनानंद,[3] रामराज्य-वर्णन[4] इत्यादि भक्तिपरक स्थल 'मानस' की भक्ति से पूर्णतः प्रभावित हैं। कहीं-कहीं तो राम रसायनकार ने 'मानस' की अर्द्धालियों को भी प्रायः उसी रूप में या थोड़ा परिवर्तन करके ग्रहण कर लिया है। उदाहरणार्थ यहाँ कुछ वैसी अर्द्धालियाँ उद्धृत की जा रही हैं—

(क) विश्वामित्र महामुनि ज्ञानी।[1]

—रा० र०, पृ० ८४, चौ० १ (उ०)

(ख) जनक पत्रिका बांचि सुनाई।[2]

—रा० र०, पृ० १३०, चौ० ७ (पू०)

(ग) बजहिं बाजने विविध विधाना।

—रा० र०, पृ० १३६, चौ० ६७ (पू०)

(घ) सकल देहिं कैकेयिहि गारी।[4]

—रा० र०, पृ० १६१, चौ० ५१ (उ०)

(ङ)..........जो ये कंद मूलफल खाहीं॥[5]

—रा० र०, प० १८०, प० सं० ३८ (पू०)

(च) प्राण कंठगत भये नृपाला॥[6]

—रा० र०, पृ० २०२, चौ० २६ (उ०)

"रास रसायन" पर 'मानस' की भक्ति के प्रभाव को और भी अधिक स्पष्ट करने के लिए दोनों ग्रंथों की कतिपय समानान्तर पंक्तियाँ नीचे उद्धृत की जाती हैं—

(क) बेद तत्व नृप तव सुत चारी॥

— मा० १.१६८.१ (उ०)

वेदमूल तव पुत्र भुवाला।

—रा० र०, पृ० १६, चौ० ५ (उ०)

---

१ मा० ६.६२-६.६३.५
रा० र०, पृ० ३६४, प० सं० १८-१६

२ मा० ६.६४.२-६
रा० र०, पृ० ३६५, प० सं० २५ (उ०) -२६ (पू०)

३ मा० ७.६.३-५
रा० र०, पृ० ४३७-३८, प० सं० ३६-३७

४ मा० ७.२०.७-७.२३
रा० र०, पृ० ४५०-५१, प० सं० ३१-४६

५ मा० १.२०६.२ (पू०)

६ मा० १.२६५.१ (उ०)

८ मा० ?.११.१ (पू०)

६ मा० २.४७.१ (उ०)

१० मा० २.१२०.१ (पू०)

११ मा० २.१५४. १(पू०)

(ख) राम अनंत अनंत गुन अमित कथा विस्तार।

—मा० १.३३ (पू०)

राम अनन्त अनन्त गुण, सुयश चरित्र अनन्त।

—रा० र०, पृ० ४५ दो० १२४ (पू०)

(ग) ए दोऊ दशरथ के ढोटा। बाल मरालन्हि के कल जोटा।।

—मा० १.२२१. ३

ढोटा हैं ये अवधेशक मानों सु बाल मराल के जोटा हैं आछे॥

—रा० र० पृ० ४६, प० स० १३० (पू०)

(घ) समय जानि गुर आयसु पाई। लेन प्रसून चले दोउ भाई।

—मा० १.२२७.२

गुरु पूजन को समय निहारी। चले प्रसून लेन फुलवारी॥

—रा० र०, पृ० १०४, चौ० २ (पू०)

(ङ) चारिउ सील रूप गुन धामा। तदपि अधिक सुखसागर रामा॥

—मा० १.१९८.६

यद्यपि हैं दुहुँ भैया सुखमा धाम। तदपि अधिक सुखसागर नागर राम॥

—रा० र०, पृ० ११०, छंद ६६ (उ०)

(च) लता भवन तें प्रगट भे तेहि अवसर दोउ भाई।

—मा० १. २३२ (पू०)

प्रगटे लतन की ओट ते ताहीं समें रधुकुल मनी॥

—रा० र०, पृ० ११४ छंद १२० (पू०)

(छ) अधिक सनेह देह भे भोरी। सरद ससिहि जनु चितव चकोरी॥

—मा० १.२३२.६

आनंद हिय उमंगो रहीं जकि चित्र सी सब जहँ तहीं।
मानों शरद निशिचन्द्र को यकटक चकोरो लखि रहीं॥

—रा० र०, पृ० ११४, छंद १२० (उ०)

(ज) जरउ सो संपति सदन सुखु सुहृद मातु पितु भाइ।
सनमुख होत जो रामपद करे न सहस सहाइ॥

—मा० २.१८५

सोह न राम प्रेम बिनु ग्यानू। करनधार बिनु जिमि जल जानू॥

—मा० २.२७७.५

सो सुखु करमु धरमु जरि जाऊ। जहँ न राम पद पंकज भाऊ॥
जोगु कुजोगु ग्यानु अग्यानू। जहँ नहिं राम पेम परधानू॥

—मा २.२९१.१-२

जरि जाय सो जप योग ज्ञान सनेह सो जरि जाय री॥
जरि जाय जननी जनक सुत हित जिनहिं येन सुहायरी॥

जरि जाय सो गुरु बंधु तन मन प्राण धन जरि जाय री ।।
जो भजत रघुकुल चंद को नहिं करत अधिक सहाय री ।।
—रा० र०, पृ० ११४, छंद १२२

(झ) अति सनेह बस सखीं सयानी । नारि धरम सिखवहिं मृदु बानी ।।
—मा० १.३३४.६

जननी मुख चूमि कपोल गहे । तिय धर्म सिखाय सुबैन कहे ।।
—रा० र०, पृ० १४६, छंद १२ (उ०)

(ञ) राजकुमारि बिनय हम करहीं । तिय सुभायँ कछु पूँछत डरहीं ।।
स्वामिनि अबिनय छमबि हमारी । बिलगु न मानब जानि गवाँरी ।।
मा०—२.११६.६-७

एकै कहैं सुनो सिय स्वामिनि बचन कहत हम डरहीं ।।
.... .... .... ....
.... .... .... ....
जानि गँवारि न विलग मानिये चूक क्षमा सब कीजे ।।
—रा० र०, पृ० १८०, प० सं० ४०

(ट) **जनक सुतहि** समुझाइ करि **बहु बिधि धीरजु** दीन्ह ।
मा० ५.२७ (पू०)

**जनक सुतहि** हनुमंत पुनि, **बहु बिधि धीरज दीन** ।।
—रा० र०, पृ. २८७, दो. १३१ (उ.)

(ठ) सरनागत कहुँ जे तजहिं निज अनहित अनुमानि ।
ते नर पावँर पापमय तिन्हहि बिलोकत हानि ।।
मा० ५.४३

त्याग करै शरणागत को तिहि की सम पातक और नहीं है ।।
रा० र०, पृ० ३१८, प० सं० २७ (पू०)

(ड) **साम दान अरु दण्ड** बिभेदा । नृप उर बसहिं नाथ कह बेदा ।।
मा० ६.३८.६

**साम दान अरु दण्ड** भेद ये चार चहिय नृप माहीं ।।
रा० र० पृ० ३६४, प० सं० १६ (पू०)

(ढ) आगम निगम पुरान अनेका । पढ़े सुने कर फल प्रभु एका ।।
तव पद पंकज प्रीति निरन्तर । सब साधन कर यह फल सुन्दर ।।
मा० ७.३६.३-४

विद्या बुद्धि विवेक को, फल है यही पवित्र ।।
कहै सुनै विरचै गुणें, सीता राम चरित्र ।।
रा० र०, पृ० ६६८, दो० ८५

(ण) जे एहि कथहि सनेह समेता । कहिहहिं सुनिहहिं समुझि सचेता ।।
होइहहिं राम चरन अनुरागी । कलिमल रहित सुमंगल भागी ।।
मा० १.१५.१०-११

सुर दुर्लभ सुख करि जग माहीं। अन्त काल रघुपति पुर जाहीं।।

मा० ७.१५.४

सीता रामचरित यह कोई। बाँचै सुनै सुनावै जोई।
सो इह लोक स्वरुचि फल पावै। अन्त समय श्रीराम मिलावै।।

रा० र०, पृ० ६०७ चौ० ८७

उपर्युक्त अध्ययन से यह स्पष्ट है कि "राम रसायन" पर "मानस" की भक्ति का प्रचुर प्रभाव पड़ा है।

## १२. "साकेत"

खड़ी बोली के रामभक्ति सम्बन्धी आधुनिक काव्यों में मैथिलीशरण गुप्त के "साकेत" का प्रमुख स्थान है। इसकी सरल, सरस एवं भावमय पंक्तियाँ "रामचरित मानस" की पंक्तियों की तरह सर्वसाधारण को मुग्ध करने में सर्वथा समर्थ हैं। गोस्वामी तुलसीदास जी की भक्ति-भावना एवं भावाभिव्यंजन-पद्धति से गुप्त जी बहुत कुछ प्रभावित हैं। यह सत्य है कि उन्होंने राम के समग्र चरित्र का "मानस" की भाव-गरिमा के साथ अंकन नहीं किया है तथापि सगुण ब्रह्म राम तथा उनकी आह्लादिनी शक्ति सीता के प्रति उनकी भक्ति ठीक वैसी ही है जैसी तुलसी की। यथार्थतः तुलसी गृहस्थाश्रम से विरक्त रहने वाले और गुप्त उसका पालन करने वाले भक्त थे। अतः युग-प्रभाव एवं कर्म-भेद की दृष्टि से दोनों में थोड़ा अन्तर होना स्वाभाविक है अन्यथा यदि नई भाषा-शैली एवं आधुनिक आन्दोलनों के प्रभाव को "साकेत" से निकाल दिया जाय तो गुप्तजी और तुलसी के भावों में कोई विशेष अन्तर नहीं रह जायगा।

वस्तुतः गुप्तजी को अपने पिता से उत्तराधिकार के रूप में रामभक्ति प्राप्त हुई थी। उनके पिता ने स्वयं कहा है—

"हम चाकर रघुवीर के, पटौ लिखौ दरबार,
अब तुलसी क्या होंहिगे नर के मनसबदार?
.... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... ....
.... .... .... .... .... ....
चातक सुतहिं सिखावहीं, आन धर्म जिन लेहु,
मेरे कुल की बानि है स्वाँति बूँद सों नेहु।"[1]

अर्थात् वे राम के दास थे और रामभक्ति करना ही उनके कुल का धर्म था। आगे चलकर उन्होंने यह भी कहा है कि—

"वहाँ कल्पना भी सफल, जहाँ हमारे राम।"[2]

गुप्तजी अपने पिता के प्रति अत्यन्त श्रद्धा रखते थे। अतः ये भी अपने पिता की तरह रामभक्त हुए तो यह सर्वथा उचित ही था। इसमें किसी को कदापि सन्देह नहीं हो

---

१ साकेत, समर्पण
२ साकेत समर्पण; द्रष्टव्य मा० १.११.४-६

